या तो अपनी दमित कुण्ठाओंसे पागल मात्र आवेश या अपने अहंकारमें
आत्म-विस्मृत। सामाजिक प्रयोजन तथा वर्गहीन समाजके आदर्शको लेकर
चलनेवाले नये प्रगतिशील कवियोंका उल्लेख किया गया है। पर दुर्भाग्यसे
ऐसा कहा गया है कुत्सित समाजवादी विचारकों तथा आलोचकोंसे प्रभावित
रहनेके कारण वे मार्क्स तथा लेनिनकी साहित्यकी यथार्थवादी समाजशास्त्रीय
व्याख्याके वास्तविक अर्थको समझनेमें असमर्थ रहे हैं। माक्सेवास्की अवेर
बाख तथा फ्रीचे आदि संकीर्ण समाजवादी विचारकों तथा आलोचकोंने
सभी साहित्यको संकीर्ण और वर्गवादी सीमाओंमें बाँध दिया था। इनके
प्रभावमें साहित्य अपनी समस्त शक्तिशाली परम्परासे विच्छिन्न हो गया।
पर रूसमें यह स्थिति बहुत दिन तक नहीं रह सकी। जिन परिस्थितियोंमें
यसेनिन-जैसे भावुक और कोमल कविको आत्महत्या करनेपर बाध्य
होना पड़ा था और जिनका बोझा अन्तमें मायकावस्की-जैसे कविके लिए
असह्य हो गया उनका निराकरण रूसमें शीघ्र ही होना शुरू हो गया।
फ्योदोर लेविन मार्क रोजेन्थाल तथा माइकेल लीफशित्स आदि आलोचकोंने
संकीर्ण वर्गवादियोंका तीव्र विरोध किया और उन्होंने स्वस्थ समाजवादी
यथार्थकी व्याख्या की। गोर्कीने अपने जीवन और साहित्यमें इसी विचार
धाराका पोषण किया है। इस व्याख्याके अनुसार परम्पराको स्वीकार
किया गया स्वस्थ रोमैंटिक भावनाको ग्रहण किया गया इसी कारण आज
रूसमें पुश्किन तथा टाल्स्टायका महत्त्व स्वीकृत हुआ। इधर कुछ प्रगति
वादी आलोचकोंने संकीर्ण समाजवादियोंका विरोध किया है और साहित्य
को सही मान्यता देनेका प्रयत्न किया है। पर यहाँ एक बातकी ओर
संकेत कर देना आवश्यक है। प्रगतिशील कहलानेवाले कवि केवल पाश्-
विक यथार्थसे अपरिचित रहे हैं पर उनकी कविताका महत्त्व अस्वीकार
नहीं किया जा सकता। इनको स्थितिसे भागकी कविताकी धार व्यक्ति
वादी तथा असामाजिक प्रवृत्तियोंसे विकासमें बाधा पहुँची है इस प्रकार
इन्होंने सम्पूर्णताका नाश किया है।

अन्तमें उस परम्पराकी ओर ध्यान आकर्षित करना आवश्यक है जो अभी स्पष्ट रूपसे सामने नहीं आयी है पर जो गति और शक्तिका परिचय छायायुगके आरम्भ देती आ रही है। इस वर्गके कवियोंने छायावादी शैलीके गत्यात्मक तत्वोंको ग्रहण करके शुद्ध रोमैण्टिक काव्यका प्रारम्भ किया था। प्रगतिवादमें समाजवादी यथार्थवादी उदार दृष्टि ग्रहण कर इन्होंने देशकी वास्तविक समस्याओंको जीवनकी भावशीलताके आधारपर ग्रहण किया है। इन कवियोंने समस्त परम्पराको स्वीकार करके भी लोक-जीवन और लोक-साहित्यसे प्रेरणा ग्रहण करना प्रारम्भ किया है। इस परम्परामें प्रयोगशील तथा प्रगतिशील दोनों वर्गके कवि आ जाते हैं। यौरोपमें भी इसी प्रकार लुई अरागाँ पाल एलुआर पाब्लो नेरूदा, लोर्का आर्डेन तथा स्पेण्डर आदि कवियोंने अपना मार्ग संघर्षके बीचसे निकाला था। इस दृष्टिसे विचार करनेपर अभी कवितामें सीमित अथवा निराश होनेकी बात नहीं है। यद्यपि ये अभी बहुत कुछ अपने व्यक्तित्व तथा अहंमें उलझे हुए जान पड़ते हैं पर इनके अन्दर जीवनके स्वस्थ मार्गकी खोज निकालनेकी उत्कट इच्छा है। ये भाषा और शैलीको नये युगके अनुकूल बनानेका प्रयास कर रहे हैं जो आगत युगकी भावनाओंको सहज रूपसे ग्रहण कर सकेगी। इस प्रकार नवीन काव्यकी सम्भावनाओंके प्रति हम पूर्ण आस्थावान् हैं और अपने युगकी प्रतिभाओंके प्रति हमको पूरा भरोसा है।

# स्वातन्त्र्योत्तर काव्यकी दिशा

सोलह वर्ष पहले देश स्वाधीन हुआ है और ऐसी महत्त्वपूर्ण घटना राष्ट्रके इतिहासमें हजारों वर्षोंमें घटित होती है। साहित्यके इतिहासका अन्वेषक जब ऐसी घटनाओंको अपने अध्ययनकी सीमा-रेखा बनाता है तब उसका मन अनेक सम्भावनाओंसे आन्दोलित रहता है। हमारे लिए इस स्वाधीनताका दोहरा अर्थ रहा है एक ओर हम विदेशी साम्राज्यवादसे स्वतन्त्र हुए तो साथ ही हमने अपने राष्ट्रतन्त्रमें प्रजातन्त्रका प्रवेश किया है। स्वाधीनता-प्राप्तिकी यह घटना या आरम्भमें हमारे द्वारा सहज रूपमें ग्रहण नहीं की जा सकी। दूसरे महायुद्धके बाद हमारे देशके लिए यह स्वाधीनताकी उपलब्धि बहुत कुछ आकस्मिक रही है, हमारी जनता को इस बातपर विश्वास नहीं था। इसके अतिरिक्त देश-विभाजनकी स्थितिसे सम्बद्ध रक्तपात उत्पीड़न अत्याचार अमानुषिक व्यवहारने हमारी सारी संवेदनाओंको कुण्ठित और विगलित कर दिया था। ऐसी स्थितिमें हम अपनी स्वाधीनताका स्वागत खुले मनसे नहीं कर सके और न हम उस सहज उल्लासका ही अनुभव कर सके जो सम्भव था। पर किसी रूपमें क्यों न हो, राष्ट्रके लिए यह अत्यन्त महत्त्वकी घटना थी और इसकी प्रतिक्रिया हिन्दीके विस्तृत काव्याकाशपर होनी अनिवार्य थी। अनेक मनोवृत्तियों तथा परम्पराओंके कवियोंपर इसका प्रभाव विभिन्न रूपोंमें पड़ा। द्विवेदी-युगीन पुनरुत्थानकी भावनासे अनुप्राणित कवियोंने इसका स्वागत इस रूपमें किया कि भारतके गत वैभवका युग वापस आ गया है और वे अपने अपने भारतीय-सांस्कृतिक भाव विचारोंका अभिमान करनेके साथ-साथ निर्यातका विजयघोष करनेके लिए प्रस्तुत हो गए हैं। उनके राष्ट्रगरम गाथा और प्रभावी स्थिति इस प्रकार निश्चित है

की रचना करता था। परन्तु कठिनाई यह है कि पन्त मानवीय चेतनाके जिस स्तरपर संचरण करते हैं उसमें इतना अधिक प्रकाश है कि हमारे युग-जीवनका सन्दर्भ और उसका यथार्थ दोनों ही उसकी चकाचौंधमें आच्छन्न हो जाते हैं।

माखनलाल चतुर्वेदी जैसे छायावादके अन्तर्गत राष्ट्रवादी कवियोंने स्वाधीनताका आवाहन आदर्शवादी उन्मेषके साथ किया है। जिस स्वरमें वे देश-प्रेमके गीत गाते थे स्वाधीनताके बाद उसमें देश-गौरवका वही भाव मुखरित हुआ है

कल पूरब के प्रहरी, पश्चिम आँख रहा पर तेरा!
साधित था, तेरे कर पहुँचा ढाला विश्व सबेरा।
तुम पर चढ़ जो किरणें फूटें
हो जातीं जग पाला
आँखें रूके ये मस्तक धूप के—
मीनी माप्य बिछाता।

उनके लिए देश 'माँ' की कल्पनाका एक प्रतीक था और वीर-पूजाकी भावना उनकी मूल प्रेरणा रही है। इसी आदर्श भावनाके परिणाम-स्वरूप उनके लिए विभाजनके समयकी सम्पूर्ण नृशंस और अमानवीय घटनाएँ भारतके खण्डित अथवा अखण्डित रहनेकी समस्यामें उलझ गयी हैं

लाल किले का झण्डा हो
अंगुलि-निर्देश तुम्हारा
और अब चढ़ जाता अर्पित
तुम को देश तुम्हारा।
[ युगचरण : मुक्त गगन है मुक्त पवन ]

इसी प्रकार गान्धीकी हत्या हमारे देशके लिए बहुत बड़े आत्म-मन्थनकी अपेक्षा रखती थी। वह किसी मसीहाको मसीहाई विकासवाली घटना न होकर देशके लिए बहुत बड़े आन्तरिक संघर्ष झेलनेकी चुनौती थी। किन्तु पिछले युगके सभी कवियोंने बापूको जिस अवतारके रूपमें देखा था, उसका सहज परिणाम यह भी है कि उनकी हत्याको एक मसीहाई गरिमासे अधिक महत्त्व नहीं दिया गया :

मत कहो वह रह गया इनसान बन कर,
आज वह घर घर रमा भगवान बन कर।

[ युगचरण : आज झोंपड़ियाँ अनन्त सुहागिनी हैं ]

परन्तु छायावादी भावभूमि तथा उससे प्रेरणा ग्रहण करनेवाली उत्तर युगीन मानवतावादी भावभूमिने गान्धीको इसी प्रकार अवतारी-पुरुष रूपमें ग्रहण ही किया था। यह वीरपूजा तथा आध्यात्मिक पलायनकी सम्मिलित उपलब्धि है। पन्तकी 'बापूके प्रति' और दिनकरकी 'बापू' नामक कविताओंमें भाव-साम्य देखा जा सकता है। यद्यपि दिनकरकी कविताएँ भावावेश तथा ओजस्विताके साथ परिस्थितियोंकी कल्पना कम अधिक स्फुट काव्य-गुण प्रदान करती हैं पर युगके समस्त युगोंके आदर्शीकरण तथा देशके और मानवताके उद्धारकी एक मात्र आशाके रूपमें बापूका चित्रण समान रूपसे दोनों कविताओंमें हुआ है:

तुम शुद्ध-बुद्ध आत्मा केवल
हे चिर पुराण! हे चिर नवीन!
तुम पूर्ण इकाई जीवन का
जिसमें असार भवशून्य लीन
आधार अमर, होगा जिस पर
भावी का संस्कृति समासीन![1]

[ पन्त : युगान्त ]

१

परन्तु स्वाधीनताको किसी दायित्वके रूपमें ग्रहण करनेवाले कवि इन समस्त पिछली परम्पराओंके कवियोंसे भिन्न हैं। आवश्यक नहीं है कि इन कवियोंने स्वाधीनता-दिवसका स्वागत करके ही कविताएँ लिखी हों पर उनमें स्वतन्त्रताके प्रति कठोर दायित्वकी चेतना मिलती है। दिनकर-जैसे कुछ सजग कवियोंमें भी स्वतन्त्रताको लेकर आत्म-मन्थनका भाव देखा जा सकता है

सबसे विराट् जनतन्त्र जगत का आ पहुँचा,
तैंतीस कोटि-हित सिंहासन तैयार करो
अभिषेक आज राजा का नहीं, प्रजा का है,
तैंतीस कोटि जनता के सिर पर मुकुट धरो।

[ जनतन्त्रका दिवस ]

पर कवि आज वातावरणमें इतना बह जाता है कि उसकी यथार्थ दृष्टि अवरुद्ध हो जाती है। उसके मनमें सिंहासन और राजमुकुटोंका वैभव और उसकी चकाचौंध इतनी व्यापी हुई है कि वह मुक्त सन्दर्भमें बिल्कुल हट पड़ा है। इसके स्थानपर प्रयोगवादी परम्पराके कवियोंमें दायित्वका भाव अधिक स्पष्ट है उनकी दृष्टि देशके यथार्थके अधिक निकट है। गिरिजाकुमार माथुरकी 'पन्द्रह अगस्त' शीर्षक कवितामें स्वाधीनताके आरम्भ क्षणोंमें सावधान किया गया है। इस कवितामें मुक्तिका उल्लास तो है, पर दायित्व वहनकी चिन्ता भी है

ऊँची हुई मशाल हमारी
आगे कठिन डगर है
शत्रु हट गया, लेकिन उसकी
छायाओं का डर है

माध्यममें ही विकसित हो सकी है, उसकी आत्मानुभूति सौन्दर्यबोध जिज्ञासा विस्मय और प्रकृतिके प्रति सचेतनशील दृष्टिकोण सामाजिक राजनैतिक धार्मिक साहित्यिक विद्रोह तथा उन्मुक्त प्रेमकी प्रवृत्तियाँ स्वच्छन्दवादी आन्दोलनके समान हैं। प्रथम महायुद्धके बाद गान्धीके नेतृत्वमें हमारा स्वाधीनताका संघर्ष इस भाव भूमिको प्रस्तुत करनेमें सहायक हुआ था। परन्तु इसके साथ ही देश जिन सामाजिक तथा धार्मिक परिस्थितियोंसे गुजर रहा था उनके परिणामस्वरूप इस युगके काव्यने भारतीय नवजागरणके तत्त्वोंका भी आत्मसात् किया है जिसके कारण इसमें भारतीय सांस्कृतिक उद्बोध दार्शनिक आध्यात्मिक चिन्तन राष्ट्रीयताके साथ विदेशीपनके प्रति विद्रोहकी भावनाका विकास सम्भव हो सका है। गान्धी-वादी राजनीति अपने अन्तर्गत भारतीय धर्म और समाजकी परम्पराओंको स्वीकार करके चली है। पुनरुत्थानवादी नीति अतीत परम्परा और संस्कृतिकी स्वीकृतिपर आधारित होती है। गान्धीके सामने विदेशी शासनसे संघर्ष करनेका सवाल था और उसके लिए समस्त भारतीय जनताको संगठित करनेकी बात थी। परन्तु उस समय भी समस्या मात्र विदेशी शक्तिको देशसे निष्कासित करनेकी नहीं थी क्योंकि भारतीय जन-समाज स्वतः इतनी विभिन्न प्रकारकी मान्यताओं रूढ़ियों और कुण्ठाओंसे विजड़ित था कि उसकी सारी शक्ति अवरुद्ध हो चुकी थी। इस प्रकार उस समय देशके सामने एक ओर विदेशी शक्ति और दूसरी ओर अवरुद्ध शक्तिहीन कुण्ठित जन-समाज और साथ ही ये दोनों स्थितियाँ एक दूसरेपर प्रतिक्रियाशील भी थीं। अब प्रश्न था कि इन प्रतिक्रियात्मक स्थितियोंके बीच रास्ता किस प्रकार निकाला जा सके। विदेशी शक्तिसे लोहा लेनेके बाद अपनी ओर मुड़ा जाय अथवा अपने अन्दर विद्रोह तथा विध्वंस करनेके बाद विदेशी शक्तिसे लोहा लिया जाय। तत्कालीन इतिहासको देखनेसे इन दोनों ही विचार-धाराओंके प्रतिनिधि इस युगमें मिल सकेंगे।

परन्तु उस समयका हमारा संघर्ष प्रमुखतः विदेशी-शक्तिसे और

इस शताब्दीके चौथे दशकके उत्तरार्द्ध तक इस स्थितिका विरोधाभास दिखाई भी देने लगा था। मार्क्सवादी तथा समाजवादी विचार-धाराओंने इन असंगतियोंकी ओर ध्यान आकर्षित करना प्रारम्भ किया था। परन्तु जिन समस्याओंकी ओर इनका ध्यान गया वे ऊपरी थे। असंगतियों तथा विरोधाभासोंकी आन्तरिक प्रक्रियाको न समझ सकनेके कारण ही प्रगतिशील आन्दोलन वास्तविक यथार्थ दृष्टि तथा उससे प्रेरित शक्तिका परिचय नहीं दे सका। वह विदेशी विचार-धारा और नारोंमें उलझकर अपनी वास्तविक क्षमताकी भाव भूमिको स्पर्श नहीं कर सका। फिर भी यथार्थकी ओर देखनेके आग्रहकी आवाज इन्होंने अवश्य उठायी थी। यही कारण है कि एक बार इसकी ओर हिन्दी साहित्यके सभी प्रमुख लेखकों और कवियों का ध्यान आकर्षित हुआ। पन्त तथा निराला जैसे छायावादी कवियोंने सामाजिक विषमता तथा शोषणको अपनी कविताका विषय बनाया। यह बात दूसरी थी कि किस कविने किस स्तरपर और किस भाव-बोधके साथ इसको ग्रहण किया है। पन्तने बौद्धिक सहानुभूति अधिक दी है पर निराला ने मुक्त रहकर भी अधिक क्रान्तिकारी स्वरका परिचय दिया है। इन्होंने जिस शक्तिके साथ सामाजिक विरोधाभासको अपनी इस काल युगकी कविताओं (जैसा नये पत्ते तथा कुकुरमुत्ता) में व्यक्त किया है उसी प्रकार इन्होंने भाषा तथा छन्दोंके रूपके सम्बन्धमें विद्रोह किया है। पन्तकी 'ग्राम्या' तथा 'युगवाणी' में प्रगतिशील जीवन-दर्शनके प्रति सैद्धान्तिक सहानुभूति ही अधिक है और उसमें भी वह अपने छायावादी समन्वयको नहीं छोड़ सके हैं।

दूसरे महायुद्धके प्रारम्भ होनेसे पूर्व ही जब अनेक प्रान्तोंका शासन कुछ समयके लिए कांग्रेस मन्त्रिमण्डलके हाथ आ गया था उससे सामने स्वाधीनता-संग्रामके अन्तर्गत स्वीकृत विरोधी तत्त्वोंका रूप उभरने लगा था। परन्तु उसी बीच सारा संसार महायुद्धकी भयानक छायामें आ गया और देशमें इसी स्वाधीनताका जो इतना सपना सम्मुख रहा था वह भी

आरम्भ हो गया साथ ही उसे अपनी असमर्थता तथा दयनीयताका बोध हुआ। देशने देखा संसारके सन्दर्भमें असहयोग अहिंसा सत्याग्रह-जैसे उज्ज्वल सिद्धान्त थोथे हैं देशोंकी महान् शक्तियोंके सामने हम कितने अकिंचन हैं। यहीं पता लगता है कि जनताके जीवनकी मर्यादा और भक्तिके गुह्यतम जो सत्य और अहिंसाका सम्बल दिया गया था वह उनके लिए गुह्यतमके मिटते ही ओझल हो सकता है। ऐसी स्थितिमें एक ओर प्रगतिशील विदेशी नीतिमें परिचालित होकर संसार-व्यापी युद्धके प्रति अपना दृष्टिकोण निर्धारित करनेमें ही लगे हुए थे तो दूसरी ओर उत्तर छाया-वादी कालके अनेक कवि तथा गीतकार घोर निराशावाद निरुपाया" अहंकार अराजकतावाद तथा असामाजिक प्रवृत्तियोंसे पीड़ित तथा शासित थे। उनके लिए देशके सारे उथल-पुथल आन्दोलन निरर्थक रहे। बंगालका अकाल तथा १९४२ की जनक्रान्ति-जैसी घटनाओंसे ये दोनों वर्ग विभिन्न कारणोंसे अछूते रहे।

जिस सामाजिक तथा राजनीतिक पृष्ठभूमिमें छायावादी काव्यकी प्रतिक्रिया प्रारम्भ हुई, उसकी कई परिणतियाँ सामने आयीं। प्रगतिशील आन्दोलनके सामाजिक यथार्थके आग्रह और उसकी जनपक्षधरताकी ओर संकेत किया गया है यद्यपि भाषा तथा अभिव्यक्तिके क्षेत्रमें इसकी अपनी उपलब्धियाँ भी हैं। दूसरी प्रतिक्रियाके विषयमें भी कहा गया है, ये कवि व्यक्तिवादमें अपने निजी सुख-दुःख प्रेम-विरह निराशा-अवसाद ऐन्द्रियता तथा मधुचर्यामें व्यस्त हो गये। परन्तु एक तीसरी प्रकारकी प्रतिक्रिया भी हुई जिसको प्रयोगवादके नामसे बादमें पुकारा गया है। यद्यपि इन तीनों प्रतिक्रियाओंका रूप कहीं-कहीं उलझा हुआ है और कई कवियोंमें दो प्रकारकी प्रतिक्रिया एक साथ देखी जा सकती है पर इनकी दिशाएँ स्पष्ट अलग हैं। आगे आनेवाले युग और उसकी संवेदनाओंकी दृष्टिसे प्रयोगवादी प्रतिक्रिया सबसे महत्त्वपूर्ण है क्योंकि यह मात्र प्रतिक्रिया न रहकर काव्यको एक नवीन धाराके रूपमें ( नयी कविता ) प्रस्तुत करता

प्रवाहित हुई है। प्रयोगशील कवियोंको परम्परावादी तथा प्रगतिशील दोनों वर्गके आलोचकोंकी कटु आलोचना सहनी पड़ी है। इन कवियोंको दुरूह, संस्कृति-च्युत चौंकानेवाले नवकाम परम्परा-विरोधी असामाजिक व्यक्तिनिष्ठ शिल्पवादी बुद्धिवादी तथा केवल तृष्णाकी उपलब्धि माननेवाला कहा गया है। परन्तु काव्यजगतके इन प्रयोगशील अन्वेषियोंने व्यक्तिगत निष्ठा तथा ईमानदारीके साथ अपने युग-जीवनके यथार्थको देखनेका प्रयत्न किया है और उस नये परिप्रेक्ष्य सौन्दर्यबोधके नये धरातल तथा संवेदनाओंके बाह्य और आन्तरिक तादात्म्यके रूपमें अभिव्यक्त किया है। वस्तुतः स्वतन्त्रता प्राप्तिके समयसे काव्यके क्षेत्रमें आधुनिकताका जो दृष्टिकोण अधिकाधिक स्पष्ट होकर विकसित हो रहा है और नये मूल्योंकी उपलब्धि कर रहा है उसकी भूमिका प्रयोगकालीन कवियोंकी बौद्धिक जागरूकता आत्मान्वेषणकी प्रवृत्ति वैज्ञानिक दृष्टि तथा युगके विघटित मूल्योंके प्रति अनास्थामें देखी जा सकती है। वास्तवमें प्रयोगशील कहलानेवाले कई प्रमुख कवि आज नयी कविताके साथ हैं।

स्वतन्त्रता प्राप्तिके समय देशकी मनःस्थिति अस्थिर रही। यही नहीं कि विभाजनके परिणाम बहुत कुत्सित तथा बीभत्स रूपमें हमारे सम्मुख थे वरन् ऐसी महान् घटनाको आत्मसात् करने-जैसे चरित्रबलका हममें नितान्त अभाव था। युद्धकी विभीषिकाने सारे संसारके साथ हमारे इस चरित्रको और भी विघटित किया था। पहले देशकी स्वाधीनताके संग्राममें जिस चरित्रबलका हमने संग्रह किया था जैसा कहा जा चुका है वह आन्तरिक विवेकसे शासित या नियन्त्रित न होकर, केवल भावावेगमें संचालित तथा वीर-पूजाकी भावनासे नियन्त्रित था। ऐसी स्थितिमें हमारी स्वाधीनता देशके जीवनमें बहुत बड़ी संक्रान्तिके रूपमें उपस्थित हुई वास्तवमें जिससे होकर हम आज भी गुजर रहे हैं। हमारे देशकी राजनीति और शासन-व्यवस्था जिन हाथोंमें उसके बाद गयी है वे जिस भावावेगमें सदा संघरत रहे न उनमें उनको जन जीवनके वास्तविक यथार्थको

जानने-समझनेका यथेष्ट अवसर नहीं मिला था। जो दृष्टि संघर्ष-युगीन वास्तविक आदर्शवाद तथा स्वाधीनोत्तर यथार्थका सन्तुलन कर सकती थी वह बापूकी हत्याके साथ जैसे हमारे सामनेसे ओझल हो गयी। देशके पुराने नेताओंको आज इस बातकी खीझ होती है कि जनतामें योजनाओंके नामपर उत्साह नहीं आता है, देशमें जातिवाद है, सम्प्रदायवाद है, अवसरवादिता है, आदि-आदि। पर उनके सामने आज भी यह यथार्थ स्पष्ट नहीं हो सका है कि किसी नये निर्माणकी उन्होंने भूमिका ही कब तैयार की है। उनकी परम्परा अबतक समन्वय, समझौते और सबको साथ लेकर चलनेकी रही है। उन्होंने उस आत्म-विश्लेषण और आत्म-विवेचनकी पीड़ाको ही कहाँ सहा है जिसमें न जाने कितना पुराना और परम्पराका अपनी चारोंओरसे तोड़ना-फोड़ना और छोड़ना पड़ता है।

देशकी राजनीतिक तथा सामाजिक स्थितिके समान ही हमारे साहित्य में आज बहुत अस्थिरता और विभ्रमके चिह्न हैं। देशकी स्वाधीनताके साथ सहज ही हमारे पुराने तथा प्रतिष्ठित नेताओंकी शक्ति और प्रभाव बढ़ा है और देशके भावी निर्माणमें उनका ही हाथ है। दूसरी राजनीतिक शक्तियोंके सामने भी देशके यथापेक्षित अधिक शक्ति और शासनका आकर्षण है। यही कारण है कि सम्प्रति यह कह सकना कठिन जान पड़ता है कि किस राजनीतिक दलके हाथमें देशकी भावी व्यवस्था अधिक प्रगतिशील तथा जनहितकी होगी। अवसरवादिता, व्यक्तिनिष्ठता, विघटन, विवेकहीनता, स्वार्थपरता, रूढ़िवादिता आदि अनेक भाव आजकी राजनीति तथा समाजमें समान रूपसे देखे जा सकते हैं। आजके हिन्दी काव्यमें वे सभी परम्पराएँ क्रियाशील हैं जो द्विवेदी-युगसे चली आ रही हैं और उनके अध्ययनके माध्यमसे हम युगके इस जीवनकी प्रतिच्छाया देख सकते हैं। पर ठीक है कि काव्यकी चालू धारामें ये सभी परम्पराओंके कवि कम हुए जा रहे हैं क्योंकि हिन्दी-साहित्य और काव्य आज इस संक्रान्तियुगीन दायित्वको न केवल समझ रहा है वरन् उसका वहन भी

को लेकर युद्ध और शान्तिकी समस्याको उठाया गया है। गुप्तजीने महाभारतके पात्रोंकी स्थितिको उसी रूपमें स्वीकार किया है, वे मर्यादावादी हैं। परन्तु महापुरुषोंकी विभीषिकाओंसे उनके मनमें युद्ध और शान्तिकी समस्याको किसी-न-किसी रूपमें उपस्थित किया है

> कब तक इस कुरु-वंश का ही नाश करना मुझे है,
> केवल हुआ इस युद्ध में यह देश नाश समूल है।

गान्धारीके मनमें यह सहज प्रश्न भी आता है

> तुम रोकते तो रोक सकते सहज दुष्कर काण्ड का
> पर फूटना ही था हमारे भाग्य के इस भाण्ड का।
>
> [ जयभारत कुरुक्षेत्र ]

परन्तु गुप्तजीके लिए इस भाग्यवादी समाधान और प्रभुके प्रति समर्पणकी भावनाके अतिरिक्त गति नहीं है। वे अन्त तक इस काव्यमें धर्मराजके चरित्रके उन्नयनमें संलग्न रहे हैं वे उनको आदर्श सम्राटके समान धर्मराज्य अथवा स्वराज्यकी स्थापनाका प्रतीक मानते हैं और इसके लिए उन्होंने धर्मराजकी सभी कायरताओं और अन्यायोंसे रक्षा करनेका प्रयत्न किया है। गुप्तजीके लिए अपने युगकी सम्पूर्ण विषमताओं तथा विकृतियोंके बावजूद स्वराज (जो उनकी भावनामें दैवी राज्यसे भिन्न नहीं है) धर्मराज्य है और उनकी भक्ति-भावनाके सामने नारायणके प्रति समर्पित हो जाना ही जीवनका परम लक्ष्य है

> सस्मित नारायण प्रकट हुए
> आओ हे मेरे भर आओ!
> जो कुछ है यहाँ, तुम्हारा है
> तुमको पाकर सब कुछ पाया।”
>
> [ स्वर्गारोहण ]

गुप्तजीकी भाषा और शैली परिचित है, केवल कथोपकथनकी भाट कीमताम किंचित् प्रौढ़ता परिलक्षित होती है।

दिनकरके पिछले काव्य 'कुरुक्षेत्र' का स्वर था न्यायके लिए युद्ध करना अमोघ है और कायरतापूर्ण शान्ति माँगनेका विषसे भरा दंश है। उनका ओजस्वी प्रश्न था

पापी कौन ? मनुज से उसका न्याय चुरानेवाला ?

या कि न्याय खोजते विघ्न का शीश उड़ानेवाला ?

'कुरुक्षेत्र' में अन्त तक कवि न्यायके पक्षसे किये गये युद्धका समर्थन करता है। पर युद्धोपरान्त कविने अनुभव किया है कि युद्धकी कल्पनाके साथ न्याय-अन्यायकी पक्षधरताको निभा पाना सम्भव नहीं रह गया है—'संग्राम धर्मयुद्धका विशेष्य किस तरह भला हो सकता है!' साधन और साध्यका विवेक युद्धकी विभीषिकामें कुण्ठित हो जाता है। कौरव-पाण्डवोंके इस युद्ध धर्मयुद्ध न्यायपर प्रश्न करना आधुनिक युगका सन्दर्भ है—'सत्यपथ दोनों न्यो दौड़कर विजयबिन्दु तक आनेमें।' छायावादी कवियोंमें प्रमुखतः पन्त तथा उनके उत्तरकालके मानवतावादी कवि दिनकर-ने युगके परिवर्तनको पहचाना है और स्वीकार किया है और यह उनकी दूर दृष्टि तथा संवेदनशीलताका परिचायक है। वरन् अपनी सहज ओजस्विताके कारण युगकी पीड़ा तथा व्यथाको दिनकरने अनेक बार मनस्वि अभिव्यक्त किया है। आधुनिक मनोभावको न पहचान सब है यह उनके बातचीत की भूमिकासे स्पष्ट है 'कविता पुनर्जन्म लेनेकी तैयारीमें है और यह तैयारी नयी कविताके जन्मके पूर्व बहुत काल तक चलनेवाली है। और यह बात मैं इसलिए नहीं कहता कि अपने चारों ओर युवकोंका कोलाहल सुनाई देता है मैं उनसे प्रभावमें हूँ। सच तो यह है कि आगामी कविताकी पगध्वनि मुझ अपनी रचनाओंके भीतर सुनाई पड़ी है।'—इस संदर्भ (नील कुसुम) की विशिष्टता इन कविताओंमें

छायावादी मानवतावादकी जिस भावभूमिपर दिनकरके व्यक्तित्वका विकास हुआ है उसकी आदर्श भावनाके कारण इस ओर दृष्टि डालकर भी वे न तो देश तथा समाजके जीवनके यथार्थमें अधिक गहरे उतर सके हैं और न उनके मनमें आत्म-मन्थनकी वह स्थिति ही परिलक्षित होती है जो युग-सत्यको धारण करनेके लिए अपेक्षित है। यही कारण है कि व्याज-विजय 'भूदान' किसको नमन करूँ मैं? 'कोहेके पेड़ हरे होंगे' 'भग्न मन्दिर बन रहा है'-जैसी कविताओंके आधारपर और उत्साहसे कविने अपने मनका समाधान ढूँढ लिया है। वास्तवमें संक्रान्तिकालमें अतिरंजित आशावाद यथार्थ-दृष्टिका आविष्ट ही करता है। छायावादके उत्तरकालमें बालकृष्ण राव एक सौन्दर्यग्राहक रूपमें स्वीकृत रहे हैं पर पिछले वर्षों में युगसे सम्पृक्त नयी अनुभूतियोंके साथ काव्यके क्षेत्रमें आये हैं। इनमें भी नयी कविताके प्रति सहानुभूति है और एक प्रकारसे अपने छायावादी संस्कारोंके साथ ये नयी कविताकी भावभूमिपर प्रयास कर रहे हैं। परन्तु रचना प्रक्रियाकी आन्तरिक संवेदनशीलताके अभावमें इनकी कविताओंपर अब भी छायावादी प्रभाव देखा जा सकता है। अनेक कविताओंमें युग-मानसके मन्थन और आत्मविश्लेषणकी प्रवृत्ति परिलक्षित होती है पर इनमें अनेक बार कवि इस सीमा तक उलझ जाता है कि आन्तरिक संवेदनकी उपलब्धिके रूपमें व्यक्त न होकर 'आत्माका निग्रह' लगता है।

स्वातन्त्र्योत्तर युगमें प्रमुख छायावादी धारासे भिन्न उस युगके कवियों-का योग भी महत्त्वहीन है। उनका अन्य कारण उनका युगके सन्दर्भसे अलग पड़ जाना ही है। बच्चनकी शैली और दृष्टिकी सीमा 'सतरंगिनी' पूर्व और 'सूतकी माला' तक परिलक्षित हो चुकी है। आजके युगमें वे एक पड़ गये हैं कि उनका बारेमें अन्य मानना चाहिए। सम्यक् कथ्य ता उनके पास कदाचित् कभी नहीं था पर अनुभूतिकी ईमानदारी अवश्य उनकी बड़ी विशेषता थी जिसे उन्होंने खो दिया है। बालकृष्ण शिवनी

ईमानदारी जिस अनुभूतिके स्तरकी थी उसको आज बनाये रखना सहज नहीं है और उन्होंने अपने लिए नयी भावभूमि कभी तैयार नहीं की। बच्चनके साथ प्रेम तथा सौन्दर्यके रोमैण्टिक कवियोंमें नरेन्द्र शर्मा तथा अंचलका नाम लिया जाता रहा है। युगके साथ ये भी आगे बढ़नेमें असमर्थ रहे हैं। नरेन्द्र शर्माने आध्यात्मिक रहस्य-भक्तिलोक अपनेको विस्मृत कर दिया है और उनके संकलन 'अग्नि शस्य'में यही प्रवृत्ति प्रधान है। अंचलके 'वर्षान्तके बादल'में उनकी यौवन और सौन्दर्यसम्बन्धी भावना का ही अभिव्यक्तीकरण है यह अवश्य है कि कवि अपने मनोभावोंकी ताजगीकी रक्षा कर सका है। विशेषकर प्रकृतिके साथ प्रेमकी मनःस्थितियों का सामंजस्य अच्छा बन पड़ा है पर यह सब भावक युग जीवनमें काफी विचित्र लगता है। सुमित्राकुमारीके प्रणय-गीतोंकी स्थिति भी वैसी ही है एक प्रकारसे अपनेको दोहराते जैसे स्वादहीन। राष्ट्रवादी कवियोंमें माखन लाल चतुर्वेदी तथा बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' में स्वाधीनताके बाद अध्यात्म तथा रहस्यका विशेष आग्रह बढ़ा है। लगता है आदर्शवादी राष्ट्र-प्रेमका यही पलायन है देशकी स्वाधीनताके बाद देशके सम्बन्धमें जैसे उनके पास कहनेके लिए विशेष कुछ रहा नहीं है।

छायावादके बाद एक ओर प्रगति-प्रयोगकी काव्य-परम्पराका विकास हुआ और दूसरी ओर अन्य स्वच्छन्दतावादी गीत-परम्पराका उत्थान हुआ। प्रगति-प्रयोगकी परम्परा यदि विद्रोहकी प्रेरणा लेकर चली है तो इस गीत-परम्पराका उत्थान छायावादी कविताके उत्तराधिकारके रूपमें हुआ है। इन कवियोंने छायावादी भाषा और शैलीको एक प्रकारसे स्वीकार किया है यद्यपि ये अपनी अभिव्यक्तिमें छायावादी कवियोंसे अधिक सीधे और सरल हैं। वास्तवमें इन्होंने छायावादके आध्यात्मिकता दर्शन तथा रहस्यके स्वप्नलोकसे उतरकर सहज जीवनकी भूमिको अपनाया है। इन्होंमें व्यक्तिगत दुःख-सुख पीड़ा-व्यथा प्रेम-वियोगकी संवेदनाओंको लौकिक भावावेगके स्तरपर अभिव्यक्ति दी है। प्रकृतिका सौन्दर्य अनेक स्थितियों-

कविताएँ भाषा और छन्दकी दृष्टिसे तथा विषय-वस्तुकी दृष्टिसे भी आधुनिक मनोवृत्तिके अधिक निकट हैं। इनमें एक ओर आत्मानुभूति तथा आत्मचिन्तनके तत्त्व उभर रहे हैं तो दूसरी ओर लोकतत्त्वके प्रयोगसे भावात्मक मुक्तिका स्वरूप मिलता है। कुछ अन्य कविताओंमें लोक-गीतोंकी सहज व्यञ्जना शैलीका प्रभाव ग्रहण कर अपने गीतोंको जन-जीवनके अधिक निकट लानेका प्रयास कर रहे हैं।

छायावादके विकासमें जो प्रगति तथा प्रयोगकी भाव-धाराएँ काव्यमें आयी हैं उनके कवियोंमें स्पष्ट विभाजक रेखा पहले भी नहीं थी। प्रथम तार-सप्तकके अधिकांश कवि प्रगतिशील विचारोंके थे यद्यपि उनमें-से एकको छोड़कर अन्य सभी काव्यके क्षेत्रमें प्रयोग तथा आत्मान्वेषणके सत्य को स्वीकार करते हैं और काव्यको कोरे नारेबाजीसे अलग माननेवाले हैं अर्थात् वे काव्यको किसी वादके अन्तर्गत सीमित नहीं मानते। नयी कविताके आन्दोलनके साथ इनमें-से अनेक प्रतिभाशाली कवि आ गये हैं क्योंकि आधुनिक युग-जीवनके साक्षात्कार और आत्मानुभवकी दृष्टि यही है। इस युगके कम ही कवि हैं जो प्रयोगकी सीमासे अछूते बच न सके हों और प्रगतिशील आन्दोलनके सम्पर्कसे परिचित होकर किसी-न किसी अर्थमें उससे प्रभावित न हो गये हों। कुछ कवि ऐसे अवश्य हैं जो उन्हीं गलियोंमें आज भी भटक रहे हैं और अपना मार्ग नहीं निकाल सके हैं। शिवमंगल सिंह 'सुमन' प्रारम्भमें रोमैण्टिक प्रेम-भावनाके कवि रहे हैं, उन्होंने राष्ट्र भावनाकी कविताएँ भी लिखी हैं पर बादमें वे समाजवादी विचारधारासे प्रभावित हुए हैं। लेकिन उनके काव्य-संकलन 'पर आँखें नहीं भरीं' में प्रगतिशीलता तथा रोमानियतका विचित्र मेल है। साथ ही इससे उनकी कविताओंमें मादक गीति-तत्त्वका भी ह्रास हुआ है। नागार्जुनके पास विस्तृत कर्मक्षेत्र है और उनमें अनुभूति तथा चिन्तनकी सम्मिलित भावधारा भी है पर जनवादिताके आग्रहसे उनमें जो नारेवादिता है उससे वे उबर नहीं पाते हैं ( युगधारा )। केदारनाथ अग्रवाल उन

# नयी कविताकी समसामयिक भावभूमि

समस्त काव्य-विचारके बीच यह सत्य प्रत्यक्ष होता जा रहा है कि आजके युगकी कविता नयी कविता ही है अर्थात् वर्तमान युगके संक्रान्ति कालीन जीवनकी उसकी सम्पूर्ण विषमताओं और विविधताओंके साथ इसी काव्यमें अभिव्यक्ति हो रही है। इसके समानान्तर अन्य जो भी काव्यधाराएँ हैं उनका आधार आजके युगका यथार्थ नहीं है। ऐसा तो नहीं कहा जा सकता कि ये समस्त अन्य धाराएँ युग-जीवनके किसी स्तर को छूती नहीं पर इन सबका सम्बन्ध जीवनके ऐसे कृत्रिम स्तरोंसे है जिनका निर्माण आजकी अवसरवादी राजनीतिक अथवा पतनोन्मुखी सामाजिक आचरणने किया है। अतएव इन काव्यधाराओंमें युग-जीवनके यथार्थ की वह अभिव्यक्ति नहीं मिल सकती जिसके आधारपर ही भविष्यके नये मूल्योंका तथा आचरणकी नयी मर्यादाका विकास सम्भव है। प्रस्तुत निबन्ध युग-सन्दर्भकी इसी दृष्टिसे नयी कविताकी व्याख्या करनेका प्रयत्न किया गया है। आज नयी कवितामें केवल युग-यथार्थका साक्षात्कार मात्र नहीं है वरन् उसमें उपलब्धिकी दिशाएँ भी स्पष्ट होने लगी हैं। प्रस्तुत अध्ययनमें इस सम्पूर्ण परिवर्तनको ध्यानमें रखा गया है।

कुछ विचारक नयी कविता और प्रयोगशील कवितामें तात्त्विक अन्तर नहीं करते। वे इन्हें प्रायः समानार्थक शब्द मान लेते हैं। पर नयी कविता अपनी अभिव्यक्ति, भावबोध तथा उपलब्धिकी दृष्टिसे प्रयोगशील कविता से आगेकी स्थिति है। दोनोंमें घनिष्ठ सम्बन्ध है पर ऐतिहासिक दृष्टिसे एक दूसरेका विकास है। दोनोंमें अनेक समान तत्त्व भी मिल जायेंगे पर दोनोंकी भाव-भूमिमें पर्याप्त अन्तर है। प्रयोगशील कविताने परम्परासे विद्रोहके रूपमें प्रयोग तथा अन्वेषणका मार्ग स्वीकार किया था पर नया

हर मन्थी श्रद्धा की परिणति है यह लाञ्छन !
हर खण्डित मूर्ति का प्रसाद है यह मस्तक-चिह्न !!

[ भारतभूषण अग्रवाल नयी कविता ३ ]

आजका कवि परम्पराको मुट्ठी पड़ गयी मर्यादाओंमें सतर्क करते हुए 'महा प्रत्यक्ष भार नये उगे शिखरों' ( सत्ताधारी व्यक्तियों) को चुनौती देकर मस्तिष्क ताड़ रहनको कहता है। ये कुण्ठित रूढ़ियाँ मानव-व्यक्तित्वको विघटित करना ही अपनी सार्थकता मानती हैं

किन्तु अगस्त्य आयेंगे गुरु का वेश धरे
आशीष वचन कहने वाले
फिर विनत तुम्हारा मस्तक भी हो झुका छोड़
य गुरु पर वापस नहीं मार कर पायेंगे।

[ शाही अगपेखना ]

नयी कवितामें इस विचारकी प्रधान माँग अहंकी स्वीकृति और व्यक्तित्वकी खोज और प्रतिष्ठासे रही है। पिछले युगोंमें सबसे अधिक विघटन मानव-व्यक्तित्वका हुआ है और व्यक्तिको वैज्ञानिक भौतिकवाद अथवा यान्त्रिक समूहवादने पग-पगपर कुण्ठित और अपमानित किया है। अतः आजके कविकी पहली माँग अपने अहंकी स्वीकृति है

चित्रकारा क
रंगों में बन
स्वयं
कैनवस में गया
हूँ कहाँ-कहाँ।

[ शमशेर नयी कविता २ ]

कवि अपने आपको स्वीकृति आज पनापमें पाता है। पर अहं कविके मानस म और उससे इतिहास अधिक व्यापक है जिस व्यक्ति हुए

इन संकटोंके बीच सारी विफलताओंके बावजूद यह अपराजित ही रहता है। अपने युगके 'चक्रव्यूह' में घिरकर व्यक्ति अपनी स्वतन्त्रताके लिए अन्त तक युद्ध करना चाहता है और 'मृत्यु निष्प्राण सम्पातीत घरमें घिरे अस्तित्वका हर पल पहचानको घोषित करता है' (कुँवरनारायण 'चक्रव्यूह')। युगके यथार्थसे जूझनेके लिए वह नया अभिमन्यु है जो मानव व्यक्तित्वके पैतृक युद्धको लड़नेके लिए दृढ़संकल्प है और हर आघातको सहनेके लिए उत्सुक है

कौन कवच तक बन सकेगा कवच मेरा ?
युद्ध मेरा मुझे लड़ना
इस महाजीवन समर में अन्त तक कटि-बद्ध

[ कुँवरनारायण : चक्रव्यूह विरासत ]

कविता यहीं अस्तित्वके विस्तारमें पहुँचकर अनेक बार सारे बाह्य जीवनके यथार्थसे सम्पृक्त होकर आन्तरिक आस्था तथा विश्वासकी व्यंजना करती है। इन कविताओंमें यथार्थ परिस्थितियों तथा मनःस्थितियोंका सुन्दर संयोग देखा जा सकता है और अनेक बार इसमें साधारण भाव बोधके होते हुए भी गहरी आत्मविश्वासकी व्यंजना मिलती। कविके बिखरे हुए यहाँ स जीवनका सारा परिवेश भाव-बोधके स्तरपर अंकित है और उसमें अपनी चेतनाके अंशको वह पहचान रहा है

पर जो घिरे थे — अमिट हैं
मेरे इन सब बिखरे-बिखरे अंशों का
कौन संजोए
मुझे कौन पूरा करे

[ जगदीश गुप्त : नावके पाँव ]

इस प्रकारकी कविताओंमें कभी पुराण और इतिहासके पात्र अभिनव रूप ग्रहण कर जाते हैं और अपनी मान्यताओंको व्यक्त करते हैं। ऐसी स्थितिमें

वह अपनी लघुताके परिवेशमें ऐतिहासिक दायित्वका निर्वाह करता है। कभी कवि जीवनके बहुत विस्तृत यथार्थके साथ अपनी चेतनाको अभिन्न मानकर बाहरके सारे वर्गभेदोंमें व्यक्तिकी सार्थकताको अभिव्यक्त कर सका है। बाह्य यथार्थका सूक्ष्म अंकन किया जाकर भी यह प्रभाव उत्पन्न किया गया है और विस्तारपूर्वक वर्णन करके भी। 'फोटोग्राम' का अनेक मन स्थितियों और परिस्थितियोंकी प्रतिक्रियाके रूपमें वर्णन करता कवि अन्तत अपने अहंका उस प्रतीक ग्रहण कर लेता है

क्योंकि कल
यदि मैंने सुना
कहीं मेरे आसपास
सुख है शान्ति है
सृजन है, निर्माण है
प्रगति है विकास है,
तो मैं अपनी
इस निरर्थक आत्मा को भी
एक अर्थ दे दूँगा।
अनुभव करूँगा
इन सब के साथ
कहीं मैं भी बैठा था
कहीं मेरा भी योग था।

[ सर्वेश्वरदयाल  सिरप २ ]

सबके साथ बंधकर अपने योगमें अपनी आत्माकी सार्थकताकी अनुभूति इस कविताकी वास्तविक आत्मोपलब्धि है मात्र यथार्थ दृष्टि नहीं। अपनी व्यक्ति-चेतनाको इस प्रकार सम्बोधित करनेवाला कवि भी महत्व और कलात्मक आधुनिक शैलीमें अहंका ही उद्घोष कर रहा है

भगवान् !
तुम सबसे बड़े हो
मैं तुमसे छोटा हूँ,
बाक़ी लोग मुझसे छोटे हैं

[ विपिन अग्रवाल : धुएँकी लकीरें ]

व्यक्तित्वकी माँग और अहंकी स्वीकृतिके साथ कुछ कवियोंमें रोमैण्टिक मनोभावका पर्याप्त आकर्षण पाया जाता है। इनमें भी कुछ कवि मध्य-स्वच्छन्दतावादियोंके समान जीवनकी मुक्तिके साथ रोमांसको स्वीकार करते हैं। यह अवश्य है कि उनमें प्रेम और रूपका आकर्षण जीवनके यथार्थसे सामंजस्य स्थापित करता हुआ व्यक्त है। प्रकृतिकी स्थितियोंके साथ अपना अपनी अनेक मन स्थितियोंमें व्यापी वातावरणका आकर्षण बना रहता है। गिरिजाकुमार माथुरमें यह प्रवृत्ति विशेष रूपसे देखी जाती है

भीगता रस
भीगती मुसकान
किन्तु सुधि होती अधिक रसवान
और माटी की मधुर पहचान

[ 'सिन्धु तटकी रात' ]

कवि प्रकृतिके रोमानी वातावरणमें विशेष संवलित हुआ है ( 'स्मृतिकी एक शाम', 'नाशका वारम' आदि )। कवि 'भागतामें समयकी राहमें' भी विश्वास करता है कि यह अनुरागका 'फूल मुरझाया नहीं है'। पर साथ ही इस 'व्यक्ति और समाजके उत्पन्न मन्थन काल' और 'संक्रान्तिकी पीड़ा की आवश्यकता भी स्वीकार है ( 'आग और फूल' )। नेमिचन्द्र जैन, श्यामनारायण त्रिपाठी, राजेन्द्रकिशोर, विजयदेवनारायण साही, पुष्पकुमार तथा वीरेन्द्रकुमार आदिमें यह मनोभाव देखा जा सकता

आराम कुर्सी पर
पैर सिकोड़
आँखें मींच
तुम्हारा शरीर है
जैसे नींद की गोद में हो
कोई सलोना स्वप्न !

[ विपिन 'सुहागरात' ]

ऊब दीवारें वातायन कुरसी और अपनी प्रेयसीको वह एक तटस्थ भाव से देखता है और उसके मनमें 'सीमा और असीमके बीच क्षितिजपर बदलीसे बरसाती धूपकी हरियाली' की कोमल कल्पनासे अधिक भाव प्रवणताके लिए मनोभाव नहीं है। पर आजके कवियोंमें जिनमें रोमान्स का आकर्षण कम नहीं है जगदीश गुप्तका नाम महत्वपूर्ण है। भारतीके समान अपनी प्रारम्भिक कविताओंमें वह स्पष्ट रोमैण्टिक मनोभावोंसे आक्रान्त हैं उनके सुन्दर तथा व्यंजक प्रकृति चित्रोंमें सौन्दर्य और प्रमत्तता यही भाव व्यंजित है। बादकी कविताओंमें यही मनोभाव अवसादकी व्यथाके साथ व्यक्त हुआ है ( अप्रकट चुम्बन तुम्हारा आगमन अनुभूति व्याकुल सपना' आदि )

जब से सपनों की सारी सीमाओं को पार किया
पर न हुआ तृप्त हिया।
फूलों की बाँहों में
बादलों की छाँहों में
सपने को ताक लिया
पर न हुआ तृप्त हिया।

[ 'अनुभूति' नावके पाँव ]

संकेत-शैलीकी पूर्णता तथा रूपकों और प्रतीकोंका संश्लिष्ट निर्वाह भी अमरीकाकी आधुनिक मनोवृत्तिसे किंचित् भिन्न करता है। देवराजका प्रेम तथा सौन्दर्यका बोध संस्कृतके मर्यादित कवियों-जैसा है।

आधुनिक दृष्टिमें मुक्तिके साथ जीवनकी सहज स्वीकृति भी महत्त्वपूर्ण है। आजका कवि जीवनकी नश्वरता और क्षणिकताको भी उसको अपने आपके लिए सबसे अधिक मानता है। जिन्दगीमें सबसे बड़ा प्रयोजन जिन्दा रहना है ('दुर्मरलापाचक कुछ नहीं' वाली पहली)। एक प्रभाव जिसके रूपमें जीवनकी सार्थकता पथ होनेमें आदमीकी पथमय होनेमें है

आज का नहीं दिन
ठीक;
थक जाना,
मौत।
—यह भी पथ है;
सुख भी पथमय;
पंथा की जय
पथमय।

[ शमशेर बहादुर : नयी कविता १ ]

जीवनकी समस्त विकृतियोंमें जिसमें व्यक्ति मन 'स्वप्न जगत' की मस्त होकर मुक्तिके उल्लासका विभूतिमय पाके आ रहा है। जीवनका स्वप्न लेकर आदमी चलता है, इस विश्वासके साथ कि एक दिन स्वप्न सत्य होते हैं और जीवनके सूत्र सब दीप्तमान अर्थोंकी ज्योति-रेख खींचेंगे (मन्मथ : हम स्वप्नदर्शी हैं, निकष १)। यह सुखका कठोर प्रभाव हमारी उदासीनों और व्यस्तताओं भी आजके कविको जीवनके साक्षात्कार करनेके लिए प्रेरित करती है

मेरी लालसा गाढ़ी हो गया है
जीवन ने मुझे मोल लिया है।

भटकती। ऐसा नहीं कि इस दृष्टिके सामने कोई स्वप्न रहते ही नहीं पर वे धरतीकी अपनी मर्यादा और मूल्यका संयम रखते हैं किसी निरपेक्ष शाश्वत सत्यका नहीं। 'रास्ता तय करता हुआ' कवि अपने चतुर्दिक्के उसके समग्र विस्तार और भारको ग्रहण करता हुआ भी असम्पृक्त रह पाता है और उसमें जो दृष्टि मिलती है उसके लिए वह कृतज्ञ है

मैं कृतज्ञ हूँ। उन सब का आभार मानता—
धन्यवाद है, उनको मेरा नमस्कार है।

[ समानान्तर शिखर २ ]

यथार्थकी अनावृत स्थितियोंका सामना पाकर आजका कवि किन्हीं रंगीन और स्वप्न-सम्भावनाओंमें खो नहीं पाता यह उसकी नयी मनोवृत्तिकी कठिनाई है क्योंकि उस स्थितिमें व्यक्तित्व आप बर्फकी चोटी-सा पिघलना चाहता है उसकी कुण्ठाएँ बनी रहना चाहती हैं और उसका अहं न गलनेके लिए तैयार है, न मिटनेको ही प्रस्तुत है। वह (व्यक्तित्व) क्रमसे आत्मोपलब्धि (हाथ बढ़ाकर बर्फ़ छूनेके समान) के माध्यमसे सारे यथार्थका अनुभव करता है

उसमें मैंने पहचाना
किनारों दरख्तों और कुर्सियों की
और आँखों में वह भी देखा
सब के रंग एक थे
सब की गहराइयाँ एक थीं
और मेरी परछाईं भी
उन्हीं में से एक था!

[ विविध परछाइयाँ ]

और दृष्टिकोणके इस विषम और विविध विस्तारमें उसका अहं जैसा बिखर जाता है और वह ऐसी समग्रतामें उसका अनुभव करना चाहता है कि

विवेकमें और मानव-भविष्यमें भी उत्तरदायित्व वहनकी शक्ति नहीं जब तक कि व्यक्तिका अहं उदात्त होकर सबके वहनका दायित्व अपने ऊपर नहीं लेता। यहीं यथार्थको इतिहासकी गतिसे और मानव भविष्यसे जोड़कर चला निखरा हुआ मानव व्यक्तित्व ही है ( अज्ञेय इतिहासकी हवा हम्पन् रीते हुए थे )।

यथार्थकी यह दृष्टि सबसे पहले युग-जीवनके विघटनकी ओर ध्यान आकर्षित करती है। इस संक्रान्ति कालमें मूल्यों और मर्यादाओंका ऐसा स्खलन और विघटन हुआ है कि कविके स्वरमें अनेक बार निराशा और अवसाद ध्वनित होता है। वह युगके अन्धकारमें घुटते हुए जीवनको देखता है और मर्दोंकी कोरोंपर माथा रखकर रोनेवालोंको आश्वासन देता है कि 'हर एक दरको नये भय तक जाने दो' ( भारती 'धूम मोमबत्तियाँ सपने' )। आजका मनुष्य ऐसी संक्रान्तिकी स्थितिमें है कि उसके लिए कहीं ठौर ही नहीं है वह मर्यादा-च्युत व्यक्ति-पुरुष है, वह कटा हुआ गुम सुम अपने युगको देख रहा है ( राजेन्द्र किशोर 'आजका मनुष्य'। ) पर इस जीवनके विनाशकी भीषण से कवि सजग भी करता है और आत्म-विवेकको उससे संघर्ष करनेका आवाहन भी करता है

दिमाग का बर्नों में मन्दिर जा कायम है
दम घार कमा,
अम्बर की छाया ज्योति का घर लेगी
किरन की रेखा था रही साम था
ज्योति दनराम दो

[ लक्ष्मीकान्त पुलेकी कर्मोंने ]

इस युगका विस्थापित व्यक्ति युगके विस्मित मूल्योंसे सहम करनेमें लग गया है पर समग्र शान्ति और मानव-मर्यादाकी कविके बावजूद अपनी नियतिके साथ लिखा हुआ है—'घर जो हुआ ना हुआ हर इनम पता

पर निश्चय ही यह विज्ञानकी भौतिकवादी परिणति है जो अपना जड़ यान्त्रिकतामें योरोपको १९वीं शतीसे कुण्ठित करती आयी है। वस्तुतः वैज्ञानिक युगके प्रारम्भिक उन्मेषमें मनुष्य इतना उल्लसित हो उठा था कि वह स्वयंको अपनी ही जड़ यान्त्रिकताका विवश बन्दी बनाता गया है। क्योंकि इस उत्पीड़नका अनुभव आजका कवि करता है और वह स्पष्ट देखता है कि इसके द्वारा प्राप्त अवकाशको मनुष्य अपने मूल्योंकी उपलब्धिके लिए लगानेमें असमर्थ है

यन्त्र हमें दलते हैं
और हम अपने को छलते हैं

बाहर हैं वे—वही तार वही एक शुक तारा,
वही सूनी ममता से भरा आकाश है।
[ 'अज्ञेय' बावरा अहेरी 'दफ्तर शाम' ]

परन्तु आधुनिक दृष्टि यान्त्रिक-जीवनकी घुटनका अनुभव करके भी पिछले पौराणिक और आध्यात्मिक स्वप्नों और कल्पनाओंमें जीवनकी प्रेरणा ग्रहण करनेमें असमर्थ है वह वैज्ञानिक यथार्थसे अलग नहीं हट सकती। यान्त्रिक अहंकारसे वह आगे बढ़कर मानवतावादकी प्रतिष्ठा कर रही है और साथ ही पिछले युगमें मानवतावादके नामपर जो सामाजिक यान्त्रिकता का विकास हुआ था उससे मुक्त होकर वैयक्तिक स्वातन्त्र्यका आग्रह करती है। आजके कविका आग्रह पिछले वायवी और निष्प्राण आदर्श [illegible] आकाशसे नीचे उतरकर धरती यथार्थ भूमिपर पैर रखता है क्योंकि इसी मिट्टीपर उसे मनुष्यका साक्षात्कार हुआ

रस्ता मिलेगा
जहाँ सामने तुमको
अनपेक्षित प्रतिरूप तुम्हारा

न होकर संसार-व्यापी है। उसके पीछे सारे विश्वकी राजनीति और अर्थनीति है। आजके कविकी दृष्टि इस व्यापक सन्दर्भको पहचानती है और वह उसकी सारी पीड़ा वेदनाको झेलकर उसके प्रति व्यंग्यशील होता है। यह ऐसा व्यंग्य है जिसमें कविकी अपनी चोट अपनी व्यथा और अपनी तड़प शामिल है। कभी कवि प्रतीकोंका आश्रय लेता है, पर इन प्रतीकोंमें ज्ञान अथवा चित्र-निर्माणकी अपेक्षा संवेदनाकी गहराई और अनुभूतिकी मार्मिकता ही अधिक है। इसी कारण अनेक बार सामान्य अर्थमें ये प्रतीक असम्बद्ध उलझे हुए, अस्पष्ट तथा भ्रमात्मक ( इम्प्रेशनिस्टिक ) हैं। परन्तु इस प्रकारकी सफल रचनाओंमें व्यंग्यका तीखापन और मार्मिकताके साथ ही उच्चकोटिकी संवेदनकी सम्प्रेषणीयता भी है। लक्ष्मीकान्तके इस प्रकारके व्यंग्योंमें यथार्थकी स्थितियोंका बहुत उलझा हुआ रूप है पर पूरी कवितामें गहरी संवेदनात्मकता प्राप्त रहती है और विशेष बात है कि कवि अत्यन्त सारी कटुता तथा कुण्ठाको आत्मसात् कर मानवताके प्रति सारी सहानुभूतिका परिचय देता है

लेकिन पृथ्वी सहनशीला है
क्षमा है सबको
जब दूसरी बार
पृथ्वी-पुत्र उधर से गया
एक चींटी की लाश पर
हज़ारों चींटियाँ मातम मना रही थीं
पृथ्वी के ऊपर
और पवन शान्त थे!

[ पृथ्वीपुत्र बाँसकी लकीरें ]

अन्य स्थितियोंमें कवि युगकी विडम्बनाका विषम मार्मिक दंशन करता है। वह आजके आन्तरिक जीवनके उलझी अनमनी तथा बेसुध मन स्थितिम

ऊँचाई कम घटी। साथ ही वायुयान उतरेगा।
नये शहर के रंग और हैं    हम गोरे हैं यहाँ
दोन शहर हैं उस चौसर के।

[ 'हवाई यात्रा'    बावरा अहेरी ]

नये कवि प्रभावशाली शैलीमें प्रकृतिके साथ साथ सामाजिक जीवनको एक साथ ग्रहण करते हैं। उस समय प्रकृति-चित्रोंकी चित्रात्मकता और भाव बोधकी उलझन बढ़ जाती है, परन्तु सब मिलाकर जो प्रभाव पड़ता है उसमें व्यंजना अधिक मार्मिक हो जाती है। यह व्यंग्य भाव प्रकृतिके चित्रणके लिए चुन गये विविध उपमानोंसे अधिक उभरता है

पश्चिम की गगन खिड़की के उन नील खुले शीशों पर
आज का बाजार सुर्खी
साँझ की ये रोशनियाँ—
पाके टिकर की तरह
फैल रही, फैल गयीं।
आज तो बाजार सस्ता
बढ़ेगा मर्मी

[ नरेश मेहता    'बीमार शामके किनारे'    वनपाखी सुनो ]

आजके काव्यमें प्रकृति-सम्बन्धी इसी वृत्त्यात्मक काव्य कवि उसके सौन्दर्य और सहचरताका उपभोग करता नहीं देखा जाता। जिन कवियोंका रागात्मक मनोभाव उन्हें प्रकृतिके प्रति इस प्रकार आकर्षित करता भी है उसमें भी आधुनिकताकी माँगके फलस्वरूप यह सारा राग-भाव शिथिल और उदासीन बन जाता है अथवा वह शुद्ध मन स्थितिके स्तरपर प्रकृति और कविका तादात्म्यमात्र रह जाता है जो प्रकृतिके बिम्बविधानों (इमेजेज़) अथवा प्रभावान्वितियों (इम्प्रेशन्स) में व्यक्त होता है। गिरिजाकुमार माथुर तथा भारतीमें प्रकृतिका रागात्मक मनोभाव अधिक है उस ओर अधिक

करता है। विभावनकी शैलीमें वर्ण्य-विषय कविके लिए कितना ही व्यक्ति-गत होनेपर भी उसका स्वतन्त्र अस्तित्वके अंगके रूपमें नहीं रहता है साथ ही उसमें दृष्टि वस्तुनिष्ठ होकर भी असम्पृक्त नहीं हो पाती है। इसके विपरीत नयी कविताकी प्रभावशील बिम्बशैलीमें दृश्य और कविकी चेतना एक ही स्तरपर संवेदनके एक ही बिम्बमें अन्तर्भुक्त हो जाते हैं

सहस जलधि की लहर में
आलोक का आघात
माला मोर का संकेत
मेरी यह हँसी भी है नहीं
उस सुख की परछाइयों की धूम—

[ श्रीराम वर्मा 'आलोकका आघात' नयी कविता १ ]

रूप-भाव तथा मन स्थितियोंका यह बिम्ब एक ही अनुभूतिके धरातलको प्रकाशित करता है। कभी इस प्रकारके बिम्बोंमें रूपात्मक अंकनसे पूर्णता रहती है और सहज जीवनकी व्यंजना उसमें अवैयक्तिक रूपमें सन्निहित रहती है अवैयक्तिक इसलिए कि कवि स्वयं उपभोक्ता रूपमें प्रस्तुत न होकर अपनी अनुभूत उपलब्धिको असम्पृक्त भावसे प्रेषणीय बनाता है। सर्वेश्वरकी 'भोर' नामक कवितामें ऐसा बिम्ब-चित्र है जिसमें कवि उस कोमल भावको अन्तर्निहित कर देता है जिसे उसने अनुभूत किया है जिसने उसे छुआ है

धरती पर
नदियों के जल में
गिरि तरु के शिखरों से ढर-ढर कर
सब सेंदुर फैल गया।

[ सर्वेश्वरदयाल नयी कविता २ ]

इस प्रकार रूपात्मक बिम्बमें भी कवि केवल वस्तु-विधान नहीं करता

आजकी नयी कवितामें कवि अपने मन और व्यक्तित्वको सारी उपलब्धिका माध्यम स्वीकार करता है। यही कारण है कि वस्तु तथा उसकी स्थितिसे अधिक कविके लिए अपनी उस मन स्थिति तथा अनुभूतिका महत्त्व है जिसके द्वारा वह उसको ग्रहण करता है। आजकी कवितामें अनुभूत क्षण इसी कारण अधिक प्रमुख है। कविका बिखरा हुआ अस्तित्व न जाने कितनी स्थितियाँ ग्रहण करता है और न जाने कितने अनुभव एक साथ करता रहता है इस कारण जब वह अपने माध्यम किसी अनुभूत क्षणको पकड़ना चाहता है उसे स्मरणीय बनाना चाहता है तब उसमें बाह्य दृश्य विस्तार तथा अस्पष्टताका लगना स्वाभाविक है। उसके वास्तविक भाव-बोधका ग्रहण करनेके लिए कविके अनुभवका किसी अंशमें पुन साक्षात् करना होगा। प्रकृतिके अतिरिक्त अनेक जीवन और जगत्की स्थितियोंके प्रति कवि इसी प्रभावशील ढंगसे संवेदित होता है और वस्तुस्थितियोंके असम्पृक्त बिम्बोंमें अपनी चेतनाके विषय-प्रवाहको संश्लिष्ट कर देता है। चतुर्दिक फैले हुए बाह्यमें कविका अस्तित्व व्याप्त कर उसके अनासक्त रूपमें अपने संवेदनकी स्थितियाँ भाव-बिम्बोंमें बिखेर देता है

झिलमिलाती धूप
ऊँघते बरगद की छाँह
समता का मरसिया गाती
सहर बो रहा है।

[ श्याममोहन श्रीवास्तव 'एक बार' नयी कविता २ ]

इसी प्रकारके स्वर बिम्बोंके साथ कवि 'जाने सबसे भा रही है एक बार फिर मन स्थितिमें अगाध-सा अनुभव कर रहा है 'कुछ शान्ति कुछ अवसाद…… कुछ दुःख कुछ आह्लाद' या अजब-सी मिली-जुली भाव-स्थितियाँ जो केवल प्रदर्शित हो सकती हैं व्यक्त नहीं। फिर भी इस अंशमें दृश्य-सामग्री प्रधानता है पर अन्य स्थितियोंमें संवेदनकी स्थितियाँ प्रधान होकर बाह्यका अलग अस्तित्व आत्मसात् कर लेती है

प्रतिमाओंमें उपलब्ध भी किया है। कुछ मूल्योंकी चर्चा प्रासंगिक रूपसे विवेचनमें भी आ गयी है पर अन्तमें नयी कविताओंमें विकसित होनेवाले मूल्योंकी ओर संकेत करना आवश्यक है। आजका कवि असाम्प्रदायिक मानव-धर्ममें विश्वास करता है, उसके लिए वेद और जातिसे ऊपर इस मनुष्यकी स्थिति है। जीवनकी स्वीकृति उसके प्रति आस्था और विश्वास नयी कविताकी व्यापक भावना है। जीवनमें जीनेका मधुर आग्रह लेकर कवि कहता है

अभी तो सुख जीने का प्रलोभन
दुःख से भी सुख लेने का निमन्त्रण
फिर कभी क्या मिल सकेगा ज़िन्दगी में
ज़िन्दगी से भी बड़ा कुछ ?

[ कुँवरनारायण 'कुछ नहीं बाकी रहेगी' चक्रव्यूह ]

अपनी मृत्युसे जूझनेवाला कवि भी जीवनकी सम्पन्नताको आग्रहपूर्वक धारण किये हुए है पर यह ममत्व मोहसे भिन्न जिन्दगीके लिए लड़नेकी सबल चुनौती है

मृत्युभय मत कर न तुम्हें झकझोरा मैंने
विजयध्वज बन उभरा था विद्रोह !

[ भूपप्रताप 'अपराजित' आस्था ]

यौवनकी यह स्वीकृति मनुष्यका बड़ा दायित्व है जो उसके समूचे परिवेशमें मानव-सम्पदाको गति प्रदान करता है।

मार्क्सवादी विभिन्न भावभूमियर मूल्योंकी स्थापना प्रगति मर्यादाओंको तोड़कर नयेके स्वागतके माध्यमसे हो जायेगी। यह नयता व्यापक 'नयी गीतिका गीत' ( सुन्दरम् ) है जिसके द्वारा कवि समस्त नये विकसित होते मूल्योंका जयघोष करता है। युग-जगत्की आत्मघात् वरन का अन्त और सबको नियामक धारण करनेकी निष्ठा आजके कवित

वह स्वयं उसी प्रकार स्वतन्त्र रहना चाहता है और दूसरोंको मुक्त करनेमें अपनी स्वतन्त्रताकी सार्थकता मानता है। (नरेश 'वनपाखी सुनो' : गिरिजा 'जब तुम चलो' : धुएँकी लकीरें)। इस पथपर वह सत्यकी निष्ठा और आग्रहके साथ आगे बढ़नेके लिए कृतसंकल्प है

आकांक्षा का मधुर कुहासा
संशय का तम
कर न आच्छन्न
वह धैर्य विवेक जिसका
दुश्चिन्ता कोई कर न आक्रान्त
सच का आग्रह
निष्ठा की दृढ़
सारे जग के विरोध का धक्का जिसको ढहा न पाये।

[ 'अज्ञेय' : देखा जीवन : इन्द्रधनु रौंदे हुए ये ]

आधुनिकताके सन्दर्भमें आजकी कवितामें विकसित मूल्योंमें मानव स्वाभिमान तथा मर्यादाकी रक्षा प्रमुख मूल्योंमें है। यहाँ सम्बन्धी विवेचनमें यह स्पष्ट किया गया है कि आजकी कवितामें मानव-व्यक्तित्वकी स्थापनाका आग्रह है और यह विश्वासित होगी मानव-मर्यादाकी पुनः स्थापना ही है। मानव जब अपने लघु परिवेशमें मुक्त हो सकेगा तभी उसके स्वाभिमानकी रक्षा भी हो सकेगी। भूमिका भाव विषयका प्रश्न भी सन्निहित है। मानव-नियतिका निर्णायक युगोंमें मनुष्यके बाहरकी अनेक आध्यात्मिक अथवा सामाजिक शक्तियाँ रही हैं पर आजका मानव अपनी नियतिका दायित्व अपने विवेकपर रखना चाहता है। इसीके साथ आस्थाका प्रश्न भी सम्मिलित है क्योंकि मानव-अविच्छिन्न किसी विश्वाससे लेकर ही मनुष्य आगे बढ़ सकता। आजकी संक्रान्तिमें मनुष्यके हाथसे यदि विश्वास आस्थाका दामन छूट गया है इसी कारण वह भटक गया है। यदि

# नयी कविताका सामाजिक परिवेश

नयी कविताके सम्बन्धमें प्रचलित पूर्वाग्रहोंके बीच समीक्षाका दायित्व अत्यन्त कठिन जान पड़ता है। इस विषयमें विभाजित पूर्वाग्रहोंसे न केवल समीक्षात्मक दृष्टि धुँधली हुई है वरन् वातावरणमें तनाव भी पैदा हुआ है। ऐसी स्थितिमें समीक्षाका सन्तुलित आधार पा जाना बहुत सरल नहीं है। पर जिस क्षण मैं स्वीकार कर लेता हूँ कि आजकी कविताके सम्बन्धमें पक्ष-विपक्ष ग्रहण नहीं करता पूर्वाग्रहोंको स्वीकार नहीं करता उसी क्षण यह सारा कुहासा अपने-आप कट जाता है। लेकिन प्रारम्भमें ही मैं यह स्पष्ट कर देना चाहूँगा कि प्रत्येक युगमें जो कुछ कविताके नामपर लिखा गया है वह कविता नहीं सिद्ध हो सका और आज नयी कविताके नामसे जो कुछ लिखा जा रहा है या छप रहा है आगे 'नयी' विशेषण मिट जानेपर उसमें-से पता नहीं कितना कविता सिद्ध हो सकेगा यह भविष्य ही जाने।

सबसे बड़ा प्रश्न-चिह्न जो नयी कविताके विषयमें लगाया जाता है वह है उसकी असामाजिकता। कहा जाता है कि नयी कविता व्यक्ति-प्रधान है। उनका कहना है कि यह कविता अतिवैयक्तिक तथा असामाजिक है। इस धारणाके मूलमें यह भावना किसी-न-किसी रूपमें निहित है कि आजकी यह कविता योरोपमें पिछली शताब्दीके उत्तरार्द्धमें प्रारम्भ होकर द्वितीय महायुद्ध तक चलनेवाले विभिन्न वादोंसे प्रभाव ग्रहण करती है। प्रस्तुत इस पक्षपर पिछले लेखोंमें विस्तारसे विचार किया गया है। वस्तुतः नये कवियोंमें इस कोटिका असामाजिक व्यक्तिवादी कोई नहीं है जिस कोटिके कवि और कलाकार योरोपमें विभिन्न वादोंके अन्तर्गत हुए हैं। कुछ आलोचक योरोपकी पिछली परिस्थितिसे हमारे देशकी आजकी परिस्थितिकी समानता प्रतिपादित करनेकी कोशिश करते हैं

अंकुरोंमें अधिक ध्वंसके अवशेष दिखाई पड़ते हों तो आश्चर्य क्या ! समस्त युग-चेतनाको संवेदित करके उसकी अभिव्यक्तिका क्रम देखनेवाले कविका दायित्व इस युगमें सबसे अधिक जटिल और असाध्य हो गया है। उसको इस युगके समस्त संघर्ष विषमता विशृंखलताका सामना ही होगा। यदि वह सब नहीं सहेगा तो युग उसमें संवेदित नहीं हो सकता। यह उसीका दुष्कर कर्तव्य है कि संक्रान्ति-कालीन संघर्ष और ध्वंसको छातीपर झेलकर नये युगकी आस्था और उसके विश्वासको जन्म दे। फिर इस बदलती हुई परिस्थितिके अनुकूल अपनी अभिव्यक्तिका माध्यम खोजना भी आजके कविके लिए अनिवार्य हो उठा है।

यहाँ अभिव्यंजनाके रूप और शैलीके प्रश्नको जान-बूझकर छोड़ा जा रहा है क्योंकि हमारे सामने मूल प्रश्न सामाजिकताका है। आजका कवि केवल अभिव्यक्तिके सौन्दर्य-मात्रको अपना सत्य स्वीकार नहीं करता। वह अधिक गम्भीर सामाजिक उत्तरदायित्वको मानकर चलता है। आजका कवि व्यक्तिवादको घोषित करके अपना नहीं सकता। पर स्वीकार करने अथवा न करनेसे समस्याका समाधान नहीं होता। प्रश्न है कि आजकी कवितामें कुण्ठा निराशा अवसाद आक्रोश कुरूपता अस्त व्यस्तता विशृंखलता आदिका कारण क्या है? इस स्थितिके दो प्रकारके निष्कर्ष सामान्यतः निकाले जाते हैं। कुछका कहना है कि यह सब पश्चिमकी नकल है आरोपित भावहीनता मात्र है। इन आलोचकोंकी सबसे बड़ी कठिनाई यह है कि ये जितने पश्चिमकी रचनाओंसे अपरिचित हैं उतने ही नयी भावबोधताकी परम्परामें कच्चे भी हैं। दूसरोंका कहना है कि यह चार वैयक्तिक दृष्टिकोणका परिणाम है पलायनवादी मनोवृत्ति है। इन मतवादियोंके विचारमें सत्यका आभास अधिक है। और आभास इसलिए कि इन्होंने अपनी बात स्थापित करनेके लिए वर्तमान कविताका समग्र दृष्टिकोणका आधार ग्रहण किया है। सत्य इसलिए कि जिस मानस को कविताका इस कविताको अनुप्राणित मान लिया गया है वह चार

प्रवाह दूसरी धाराओंके नियमसे शासित या नियन्त्रित नहीं हो सकता संस्कृति और मूल्यगत उपलब्धियोंकी क्रममें नहीं लगतीं वे जीवनके विकास-क्रममें अपने-आप स्थापित होती हैं। इसके अतिरिक्त योरोपकी सभ्यता और संस्कृतिकी चमक-दमकके अन्तरालमें स्वयं संघर्ष और विषमता पल रही थी जिसका विस्फोट द्वितीय महायुद्ध था। परिणाम स्वरूप यह युग अव्यवस्थाका युग है जिसमें समस्त सामाजिक धार्मिक राजनीतिक तथा आर्थिक मान्यताएँ झूठी पड़ गयी हैं। हम सत्य और आत्माकी चर्चा बहुत करते हैं और ऐसा जान पड़ता है कि हमारे पास इसका बहुत बड़ा भाण्डार है बहुत बड़ी परम्परा है। परन्तु समाजकी जड़ निष्क्रियताने इन समस्त आदर्शोंको खोखला बना डाला है। हम धर्मनिष्ठ हैं आदर्शवादी हैं मानवतावादी हैं पर सब कुछ होकर भी वह आन्तरिक निष्ठा का बल हममें नहीं है जो जीवन-धाराको अग्रसर करता है। यह समाज व्यापी कुण्ठा निराशा अवसाद तथा अन्ध आस्थाका परिणाम है कि हम इन सबके बावजूद व्यक्तिगत स्वार्थों बेईमानी घूसखोरी चोरबाजारी भ्रष्ट-सभ्यतासे अपनेको बचानेमें असमर्थ हैं। इस सामाजिक जड़तासे न नगर बचे हैं और न गाँव न शिक्षित और न अशिक्षित न उच्चवर्ग और न निम्नवर्ग ही। यहाँ ऐतिहासिक कारणोंकी विवेचना जान-बूझकर नहीं की गयी है केवल परिस्थितिका रूप-भर उपस्थित किया गया है।

आजकी इस सामाजिक परिस्थितिने कविको संवेदित किया है। वह इस सर्वग्राही जड़ता और कुण्ठाका अनुभव अपने जीवनमें कर रहा है। यह कुण्ठा पलायनवादी न होकर परिस्थिति-जन्य है। उसके मनका संघर्ष विषमता आक्रोश विशृंखलता सभी इस सामाजिक परिस्थितिका संवहन है। समाज जिस परिस्थितिमें अनायास पड़ा हुआ है, उसका अनुभव वह बहुत अस्पष्ट रूपसे कर पा रहा है। कवि उस परिस्थितिसे टकरा रहा है और यह संक्रान्तिकालीन स्थितिका स्वस्थ लक्षण है। नदीके प्रवाहपर जमा हुआ बर्फ समान रूपसे सारे जल-विस्तारकी गतिको रोक देता है।

पर उसकी बाधाका एहसास अन्तवर्ती धाराको ही होता है वह उसको काटनेका दुस्सह प्रयास करती हुई टकराकर नीचेसे बहती है। आजके कवि का संघर्ष उसकी आशा-निराशा तथा कुण्ठाएँ व्यक्तिगतसे अधिक सामाजिक हैं। उसके विषयमें सबसे बड़ी बात यह कही जा सकती है कि योरोपके पिछले कवियोंके समान उसने अपने भविष्यको खोया नहीं है, कमसे-कम उसका भविष्यका विश्वास बना हुआ है। यह ठीक है कि इन कवियोंमें मात्र खोजनेका संघर्ष ही अधिक परिलक्षित होता है और यह आगे बढ़कर निर्माणके पक्षको प्रशस्त करनेवाले संघर्षमें बदला नहीं है फिर भी इस मोड़पर यह संघर्ष कम महत्त्वका नहीं है।

नयी कविताके सम्बन्धमें अन्तिम महत्त्वपूर्ण प्रश्न है सामाजिक प्रषणीयताका। यह पहले ही निर्देश किया जा चुका है कि आजका कोई भी कवि इसको अस्वीकार नहीं करता। परन्तु आलोचकोंका सबसे अधिक आक्षेप इसी बातपर है। मुझे लगता है कि आजकी साहित्य-चर्चामें सबसे अधिक उलझन और भ्रमकी स्थिति साधारणीकरण तथा सामान्यीकरणके प्रश्नको लेकर है। सामान्यीकरणके आग्रहसे अनेक बार समाजकी भाव चेतनाके समग्र स्तरोंको समान मान लिया जाता है और सामान्यीकरणके उच्च साहित्य तथा लोक-साहित्यको समान स्तरका स्वीकार कर लिया जाता है। युग-जीवनकी विचारात्मक तथा भावात्मक उपलब्धियोंके वाहक साहित्यको जनताके निकट पहुँचाने और उसकी वस्तु बनानेकी बात और है और समस्त साहित्यको लोक-साहित्यके स्तरपर उतार लाना बिलकुल भिन्न बात है। नदीके सम्पूर्ण प्रवाहका अपना ऊपरी स्तर समान होता है पर उसकी गहराइयोंमें अन्तर होता है मूल धाराकी गति और सामान्य प्रवाहकी गतिमें अन्तर होता है। मूल धारा सम्पूर्ण प्रवाहसे भिन्न नहीं है और न उसका अन्य कोई अस्तित्व है। पर साथ ही सम्पूर्ण प्रवाहका नियमित और गतिशील करनेवाली मूल धारा ही होती है। आजकी कविताका कवि युग-चेतनाकी मूलधाराका अंग है और उसको आधुनिकताकी

संवेदनीयता मूल धारा तक ही सीमित जान पड़ती है। परन्तु धारा समग्र प्रवाहकी गतिका माध्यम है, प्रतीक है और इसी प्रकार नयी कविताका सम्बन्ध युगसे है समाजसे है। वह आजके युगके संघर्षको झेलनेवाली चेतनाका स्फुरण है, और उसकी प्रेषणीयता भविष्यके विश्वास तथा आस्था-को जन्म देनेकी पीड़ा सहनेवालोंकी वस्तु है। ऊपरकी जमी हुई बर्फकी कठोरताको तोड़कर बहनेवाली धाराके वेगका अनुभव बर्फकी ऊपरी परतें नहीं कर पाती हैं उनके लिए परिवर्तन तथा गतिका कोई अर्थ नहीं। और न उस वेगका अनुभव कटकर अलग हुए किनारेसे आकुंचित स्थिर प्रवाह अस्पन्दन ही कर पाते हैं। वह धारा तो सारे प्रवाहकी गतिका अनायास ही निर्धारित करती हुई आगे बढ़ती जाती है।

# नकेनके प्रपद्य

इस नामका नलिनविलोचन शर्मा केसरीकुमार तथा नरेशकी कविताओंका एक संकलन है। जिस प्रकार इस संकलनमें कविताओंको प्रपद्य कहा गया है उसी प्रकार इसकी भूमिकाको 'पत्पद्या'। और प्रपद्यवादी कवियोंकी भाषा यदि हम सब साधारण जनोंकी भाषासे भिन्न है तथा हमारे लिए दुरूह है तो यह स्वाभाविक है क्योंकि अपनी घोषणा संख्या ... के अनुसार वह प्रयुक्त प्रत्येक शब्द और छन्दका स्वयं निर्माता है। कुछ भी हो यह भूमिका कई दृष्टियोंसे महत्त्वपूर्ण है और एक अर्थमें इससे कविता-संकलनसे अधिक। तीनों कवियोंकी कविताओं (प्रपद्यों) को पढ़कर ऐसा नहीं लगता कि ये कविताएँ हिन्दीके अन्य अनेक प्रयोगशील अथवा नये कवियोंकी रचनाओंसे मौलिक रूपसे भिन्न हैं। परन्तु भूमिकाके विवेचनसे कई महत्त्वपूर्ण प्रश्नोंपर प्रकाश पड़ता है।

'पत्पद्या' में प्रारम्भमें इस बातका उल्लेख किया गया है कि हिन्दी कवितामें प्रयोगवादका वास्तविक आरम्भ १९३६–३८ में लिखी गयी नलिनविलोचन शर्माकी कविताओंसे होता है। इधर हमारे साहित्यमें यह रोचक प्रसंग चल रहा है कि प्रयोगवादी काव्यका आदि कवि कौन है। कुछ लोगोंने ऐसा पेश किया है कि अज्ञेयको यह स्थान मिलना चाहिए और यदि यहीं आगे चलकर कुछ और दावेदार पेश किये जायेंगे। परन्तु प्रयोगवादके सम्बन्धमें यह प्रसंग महत्त्वका नहीं है। इस भूमिकामें प्रयोगवादको प्रयोगशील काव्य-दृष्टिसे अलग करके प्रतिपादित किया गया है जिससे इस काव्यके सम्बन्धमें अधिक स्पष्ट दृष्टि विकसित हो जाती है। उनका कहना है कि 'अज्ञेय और उनके साथके अन्य 'तारसप्तक' कवियोंने 'कविताको प्रयोगका विषय मानकर भी सदा उन्होंने प्रयोगको मात्र साधन

घोषित करनेकी सावधानी बरती थी जब कि प्रपद्यवादियोंकी प्रयोगके सम्बन्धमें स्पष्ट घोषणा है ( सं० १ ) कि प्रयोगशील प्रयोगको साधन मानता है प्रयोगवादी साध्य ।

प्रपद्यवादियों तथा 'अज्ञेय' प्रभृत प्रयोगशीलोंके दृष्टिबिन्दुके अन्तरको समझनेके लिए वास्तवमें उनकी स्थितियोंको समझ लेना चाहिए । प्रपद्यवादियोंकी काव्यसम्बन्धी मान्यताओंपर फ्रांसके प्रतीकवादियों तथा बिम्बवादियोंसे लेकर अतियथार्थवादी इलियट तककी विचार-धारा मान्यताओं और स्थापनाओंका सीधा प्रभाव है । यह उनके घोषणा-पत्र प्रपद्य द्वादशसूत्रीसे बिलकुल स्पष्ट है । जब कि प्रयोगशीलोंकी आधार भूमिमें तो ये समस्त विचार-धाराएँ हो सकती हैं परन्तु इन्होंने सबकी नवीन विचार-सरणियोंको अपनी पद्धतिसे आत्मसात् करनेका प्रयत्न किया है । इसके लिए प्रगतिवादी भावभूमिका उनका विरोध करते हुए भी काट पाना उसी प्रकार सहज नहीं था जिस प्रकार अस्तित्ववादकी स्थितिसे लेकर वैयक्तिकतावादी तथा नव-स्वच्छन्दतावादी प्रभाव ग्रहण करना स्वाभाविक था । इसके अतिरिक्त प्रपद्यवादी एक विशिष्ट घोषणा-पत्रको अपनी मान्यताओंको स्पष्ट रूपसे सामने रखनेके लिए प्रस्तुत करते हैं जब कि प्रयोगशील तथा नयी कविताके अन्तर्गत स्वीकार किये जानेवाले कवियोंको अपने-अपने अनुभवों विचारों तथा विशेषकर रचना-प्रक्रियाके आधारपर कविता-सम्बन्धी मान्यताओंपर विचार करनेकी छूट रही है । यही कारण है कि जितनी विविधता और व्यापकता इन कवियोंकी रचनाओंके अनुकूल गद्य रचना और चिन्तन मिलती है उतनी ही उनकी मान्यताओंमें जान पड़ती है । इसका अर्थ यह नहीं है कि इनमें अन्तर्निहित समता नहीं है अथवा काव्यगत मूल्य तथा प्रतिमानोंमें इनमें कोई समानता नहीं है । वस्तुतः इन्होंने काव्यके कार्यपर अनेक दृष्टियोंसे विचार किया है और उसके अनुसार उनकी प्रवृत्तियाँ अलग-अलग रही हैं ।

परन्तु प्रस्तुत भूमिकामें जहाँतक प्रयोगवादको निश्चित रूपमें स्वीकार

अनुसन्धान है तो इस अनुसन्धानकी अपेक्षा दृष्टिकोण बेचारा क्यों तिरस्कृत मान लिया गया। यह मान भी लिया जाये कि दृष्टिकोण कोई पूर्ण अथवा अन्तिम नहीं होता तब भी यह साधन और साध्यका प्रपंच काफ़ी कठिन है। अपने साहित्यके भक्तिकालमें भक्तोंने बलपूर्वक घोषित किया था कि भक्ति हमारे लिए साध्य है साधनमात्र नहीं हमारे लिए रामका नाम रामसे भी बड़ा है। इसी प्रकारकी स्थापना इन प्रपद्यवादियोंकी है। यहाँ उनके बारहवें सूत्रका उल्लेख भी किया जा सकता है कि चीज़ोंका एक मात्र सही नाम होता है। भक्त जब कहता है कि भक्ति उसके लिए साध्य है तो उसकी व्यंजना कदापि यह नहीं है कि उसकी भक्तिमें भगवान्‌का कुछ महत्त्व ही नहीं है, या बिना रामकी व्यंजनाके 'नाम' सार्थक है। उसका सच मतलब यह है कि भगवान्‌के साक्षात्कारकी अनुभूति भक्ति है अतः भक्तकी साधनाकी प्रक्रियामें भक्ति और भगवान्‌की स्थिति अलग है ही नहीं। इसी प्रकार भक्तकी उपलब्धिका माध्यम 'नाम' है, अतः व्यावहारिक दृष्टिसे वह उसे रामसे बड़ा कहता है, अन्यथा तात्त्विक दृष्टिसे दोनों अभिन्न हैं। यदि अपने इन सूत्रोंमें प्रपद्यवादी इसी प्रकार बल देनेके लिए ऐसा कहते हैं तो माना जा सकता है, अन्यथा वाग्जालके अतिरिक्त यह क्या है? और इस दृष्टिसे प्रयोगवादियोंकी स्थिति भले ही वे उनको बिलकुल मानें अधिक स्पष्ट है।

प्रपद्य द्वादशसूत्रीके दूसरे सूत्रकी घोषणा है कि प्रयोगवाद सर्वतन्त्र स्वतन्त्र है उसके लिए शास्त्र या दल-निर्धारित नियम अनुपयुक्त हैं। परन्तु यह बारह सूत्रोंकी घोषणाका प्राण्य क्या है? क्या शास्त्रकी परम्परा इसी प्रकार नहीं निर्धारित होती? क्या नियमोंके निर्धारणकी पद्धति ऐसी ही नहीं होती? और क्या प्रारम्भिक आचार्योंको ऐसी ही विवशताकी स्थिति में अपनी मान्यताओंको प्रतिपादित करना नहीं पड़ता? और प्रपद्यवाद को दस्तावरदारीय प्रणाली है (सू० सं० ६) उसके लिए 'जीवन और भोग एक मात्र ज्ञान है (सू० सं० ८) तथा वह मानता है कि

अन्य सभी आरोपोंपर विस्तारसे विचार किया गया है और उनका उत्तर तर्कसंगत शैलीमें दिया गया है।

जहाँतक इस पुस्तकके संकलन भागका सम्बन्ध है, इसको पढ़ जानेके बाद यदि भूमिकाको देखा जायेगा (ऐसा ही क्रम पुस्तकमें है) तो यह समझनेमें कठिनाई होती है कि इन्हीं आजकी प्रचलित शैलीमें लिखी गयी साधारण सामर्थ्यवाली कविताओंको प्रतिपादित करनेके लिए यह इतना सब कुछ कहा गया है और सूत्रोंकी स्थापना की गयी है। और यदि पहले भूमिकाका अध्ययन कर लेनेके बाद (जैसा प्रस्तुत समीक्षामें किया गया है) संकलनकी कविताओंको पढ़ा जायेगा तो कठिनाई होगी कि इसमें भाव और व्यंजनाका वह विशिष्ट स्थापत्य कहाँ है? वह एकवाक्यपर्याय शैली या प्रणाली कहाँ है? इन प्रयोगोंमें उत्कृष्ट वैलक्षण्य कहाँ है? हाँ यह ऐसा अवश्य लगता है कि ये सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र हैं महान् पूर्ववर्तियोंकी परिपाटियोंको त्याज्य मानते हैं इसमें मनमानेपनका आग्रह है। पता नहीं स्थापना-सूत्र संख्या ४ में अनुकरणका क्या अर्थ है पर जहाँतक साधारण व्यवहारमें प्रयुक्त अर्थका सम्बन्ध है, दूसरोंका तथा अपना दोनों प्रकारका अनुकरण इन कविताओंमें देखा जा सकता है। जो स्थापनाएँ भूमिकामें की गयी हैं उनके अनुसार बिना आयासके लिखनेवाले अन्य कवियोंकी कृतियाँ अधिक महत्त्वपूर्ण हैं और उत्कृष्ट भी। अधिकांश शब्दोंकी लीला लानी प्रभावहीन लगती है। सिद्धान्त रूपमें शब्दोंका नया सन्दर्भ बिम्बके अनुसार उनका सज्जित रूपमें प्रयोग तथा अन्य शास्त्रोंसे उनकी अथवा उनके कुछ अंशकी सन्धिको स्वीकार किया जा सकता है। पर वस्तुतः ध्वनि-बिम्ब को ग्रहण करना अनुभवको संश्लिष्ट रूपमें व्यंजित करने अथवा स्वतन्त्र संलाप या रागनियोंके लिए नयी शब्द-संगतियोंके प्रयासके रूपमें ही ऐसा प्रयास सार्थक हो सकता है।

यह आरम्भमें ही कहा गया है कि प्रस्तुत संकलनकी रचनाएँ वर्तमान समयकी प्रचलित तथा नयी कवितासे भिन्न नहीं हैं। और यदि 'परम्परा

रात ऊँघ रात
निःस्तब्ध प्यास सा
कुछ फूल सुरभ पीड़ माला
पवन बादल बह चले
ज्यों वृक्ष उन्मूलित,
बह कुछ, बह चल
ज्यों काग-दीप-बीज ।

[ 'मरण दू' ]

अन्तमें यह कहा जा सकता है कि इस पुस्तकका भूमिका-भाग यदि एक दृष्टिसे महत्त्वपूर्ण है तो संकलन भाग भी उपेक्षणीय नहीं है । जैसे अन्य आधुनिक कवियोंके संकलनोंमें अनेक साधारण प्रभावात्मक अनुकरण मूलक वैचित्र्यप्रधान कविताओंके साथ कुछ सुन्दर आधुनिक काव्यके नमूने मिल जाते हैं उसी प्रकार इस संकलनमें भी कुछ कविताएँ और कुछ कविताओंके अंश वास्तविक काव्यके स्तरके हैं । जैसा ऊपरकी विवेचनासे स्पष्ट है, आधुनिक काव्यकी प्रवृत्तियोंके अध्ययनकी दृष्टिसे भी इस संकलनका महत्त्व है ।

०

प्रकृतिके प्रति असम्पृक्त रह सकी है वह उसके अनुभवका अंग तो है पर प्रभावित अथवा प्रेरित करती अंकित नहीं की गयी है। नलिनकी 'गीति दशम' सागर-सन्ध्या 'आषाढ़का पहला दिन' और केसरीकी 'मरण तू' साँझ 'आषाढस्य प्रथम दिवस' तथा दोपहर ऐसी ही कविताएँ हैं। इनमें अनेक स्थलोंपर उत्कृष्ट भाव-बोधका स्तर है और इसी कारण इस संकलनकी श्रेष्ठ कविताएँ इन्हीं-सी हैं। 'गीति-दशम' में प्रकृतिकी अनुभूति इस प्रकार व्यक्त है।

नील गर्वित नगराम्बुधि असीम
ऊपर विस्तृत अम्बर अपार।
मैं छत पर लेटा हूँ
एक उमस फैली है!

एक पिलखुरा चिड़िया
अन्धकार में चहचहाती
जाने दूर बाँसके से निकली
भटकती हुई अँधेरे में
जैसे कलकत्ते में खो जाय पाँच साल की बच्ची।

'सागर-सन्ध्या' का चित्र है—

बालू के ढूह हैं जैसे चिड़ियाँ मारी हुई
उनके पंखों से लहरें राह माँगतीं।
सूरज की लाली पर रहे मग्न—मेमन
निश्चल अचकित।

केसरीके प्रकृति-चित्रोंमें बौद्धिकताका आग्रह मिलता है पर अनेक स्थलोंपर उन्हें अनुभूतिके स्तरपर उतारनेमें भी सफल हुए हैं

# पुरानी कथा और नयी संवेदना

'कनुप्रिया' भारतीकी नवीन कृति है। 'अन्धायुग' में कृष्णकथाका महाभारतपरक रूप आया है तो 'कनुप्रिया' में 'भागवत' के कृष्णका लीला-रूप स्वीकारा गया है। उनके इस लीला-व्यक्तित्वके साथ कविने उनके 'महाभारत' के राजनीतिज्ञ कूटनीतिज्ञ व्याख्याकार व्यक्तित्वको रखकर देखनेका प्रयास किया है। कनुके इन दोनों व्यक्तित्वोंके बीचमें अत्यन्त कोमल तथा भावमय सेतु-रूपमें राधाका व्यक्तित्व आता है जो जयदेव विद्यापति चण्डीदास तथा सूरदासकी परम्परासे पाया गया है। जिस प्रकार 'अन्धायुग' में त्रेताके उस महायुद्धको आधुनिक युगके सन्दर्भमें और आधुनिक संवेदनाके आधारपर प्रस्तुत किया गया है, उसी प्रकार राधा-कृष्णके लीलामय प्रेमको 'कनुप्रिया' में आधुनिक परिवेशमें तथा संवेदनके स्तरपर अभिव्यक्ति मिली है। भाषा शैली शिल्प तथा भाव-बोध आदिकी अनेक दृष्टियोंसे 'अन्धायुग' तथा 'कनुप्रिया' भिन्न कोटिकी रचनाएँ होकर भी संवेदनके इस बिन्दुपर समान हैं।

इस अन्तर्निहित संवेदनकी समताको ग्रहण करनेमें असमर्थ पाठक तथा आलोचक इन दोनों रचनाओंके अन्तरको इस सीमा तक मानने लगते हैं कि कभी इस कभी उस कृतिको कविकी उपलब्धि मानकर दूसरीके सम्बन्धमें असन्तोष व्यक्त करते हैं। यह स्थिति 'कनुप्रिया' के सम्बन्धमें अधिक है। इस मतके अनुसार भारती 'अन्धायुग' में आधुनिकताके प्रश्नको एक ऐसे आयाम और परिवेशमें उठा चुके थे कि उसके बाद 'कनुप्रिया' का भावबोध उसीका अस्वीकरण और पलायन लगता है। जो आधुनिकताके प्रश्नको महत्त्व नहीं भी देते हैं वे भाषा शिल्प तथा शैलीकी दृष्टिसे इसे पहली कृतिकी अपेक्षा कमजोर मानते हैं। वास्तवमें ये दोनों मत एक

ही स्थापनाकी दो भिन्न परिणतियाँ हैं। जो इस कृतिको आधुनिक सन्दर्भसे च्युत रचना मानते हैं वे इसको रोमैण्टिक प्रेम-प्रणय विरह-वेदना तथा लालसा-उल्लास भावकी अभिव्यक्तिके रूपमें ग्रहण करते हैं। और जो आधुनिक भावबोधके स्तरको नया आयाम न मानकर इस कृतिको रोमैण्टिक काव्यके रूपमें स्वीकार करते हैं उनको इसकी भाषा शैली तथा अभिव्यक्ति उस कोमल तथा सूक्ष्म कल्पना और भावनाके सौन्दर्यके अनुकूल नहीं जान पड़ती है, जिसको इसमें व्यंजित करनेका प्रयत्न किया गया है।

ऐसा नहीं कि यह स्थिति अकारण हो। 'कनुप्रिया' के सजग पाठक-को भी यह आभास होता रहता है कि इस कृतिकी मौलिक संवेदनाओं और अभिव्यक्त संवेदनामें अभिव्यक्त भावबोध और उसकी भाषा-शैलीमें कहीं कोई असंगति है। और इसी कारण रचनाके सम्पूर्ण आकलनके बावजूद उसके सहृदयमें असुन्दर स्थितिका अनुभव करता रहता है। पर समस्त आकलनके बाद इस असुन्दर स्थितिको रचनाके सौन्दर्यबोधके साथ स्वीकार कर लेनेपर ही इसके मौलिक भावबोधके स्तरको स्पष्ट किया जा सकता है या 'अन्धायुग' की आधुनिक संवेदनशीलताके समान है। जो ऊपरसे असंगति जान पड़ती है वही इस रचनाकी समन्वयात्मक अभिरागसम्बन्धी भावना भी है।

इतिहास पुराण और आख्यान चरित्रों और कथानकोंको ग्रहण करनेकी अपनी कठिनाई और जटिलता होती है। उन्होंने महाभारतके चरित्रों और कथानकका ऐसा प्रश्न था व स्वयं एक प्रश्न और समस्याएँ प्रस्तुत करनेमें समर्थ थे जिनको आधुनिक सन्दर्भमें ग्रहण किया जा सकता है। परन्तु 'भागवत' के कृष्णका लीलामय व्यक्तित्व और राधाका स्वच्छन्द मुक्त भावनावान प्रमिया तथा भक्त-द्वारा समभावित व्यक्तित्व रोमैण्टिक भावनाओं और आकांक्षाओंके अधिक अनुरूप है। राधाके व्यक्तित्व की नितान्त मौलिक कल्पना उसके अनुरूप भी जा सकती थी पर आभास

भी था पर वह कनुप्रिया राधा नहीं हो सकती थी। परम्परागत चरित्रको लेकर उसे उसमें विच्छिन्न कर देना कविकी समसामयिक भाव काव्यानुभूति के प्रतिकूल भी है।

'भागवत'के लीलामय कृष्णके व्यक्तित्वकी संभावना फिर एक बार आसान था पर जयदेव विद्यापति चण्डीदास और सूरदासकी राधाके आधारपर ऐसा चरित्र निर्मित करना जो आधुनिक मान्यताओंके स्तरपर प्रतिष्ठित किया जा सके आसान नहीं था। और इस काव्यमें कृष्णकी अपेक्षा राधा ही प्रधान है क्योंकि 'समस्या तक पहुँचनेका दूसरा बिन्दु' यह कनुप्रिया ही है। 'चरम तन्मयताका मात्रस्पृश्य क्षण' और इतिहास की दुर्दान्त शक्तियोंकी निर्मम प्रक्रिया के संघर्षको लेकर 'अनुत्तरित महानताओंसे अभिभूत और आतंकित' हुए बिना अपनी कसौटीपर समस्त को कसनेकी सामर्थ्य राधाका व्यक्तित्व कनुप्रिया में जिस रूपमें परिकल्पित है वह 'सहज मनसे जीवन' जीनेवाला और 'तन्मयताके क्षणमें डूबकर सार्थकता पानेवाला' है। पर इस परिकल्पित राधाके व्यक्तित्वमें राधाकी परम्परामें गृहीत व्यक्तित्वकी संगति बैठ पाना इस काव्य-कृतिकी कठिन समस्या रही है।

परम्पराकी राधाकी भावाकुलता प्रणयाकांक्षा मिलनातुरता विरह वेदना और आत्म-समर्पण अपनी अलौकिकतामें भी इतनी प्रखर और मांसल रही है कि उसके व्यक्तित्वके माध्यमसे तन्मयताके क्षणोंका विस्तार तो व्यंजित हो जाता है उसकी सार्थकता नहीं। भक्तिके क्षेत्रमें यह सारा विस्मरण जन्म-जन्मोंमें सार्थक रूपमें लिया जा सकता है क्योंकि वहाँ समर्पणकी चरम परिणति प्रभुकी परम सार्थकता मानी जाती है। लेकिन प्रस्तुत सन्दर्भमें तन्मयताके क्षणोंकी सार्थकताका प्रश्न है और वह सार्थकता केवल तन्मयताकी स्थिति नहीं है उसकी उपलब्धि है। अत: विस्मरण सार्थक नहीं हो सकता तन्मयताका अनन्युक्त बोध उपलब्धिके रूपमें सार्थक होता है। कनुप्रिया में राधाका चरित्र 'पूर्वराग तथा मंजरी-

राधाके मनका प्रश्न 'तुम मेरे कौन हो' में अधिक मुखरित हुआ है और इसी कारण आधुनिक संवेदनाकी प्रस्तावना इसमें देखी जा सकती है। यह कनुप्रिया है जो व्यक्तिके संचरणमें निखिल पारावारमें परिव्याप्त होकर विराट्, सीमाहीन, अदम्य तथा दुर्दान्त हो उठती है और फिर कान्हके बाहुपर वही अकस्मात् सिमटकर सीमामें बँध जाती है। यह व्याख्या पौराणिक सन्दर्भके निकट है, पर इसकी परिणति नये आयामको व्यंजित करनेमें समर्थ हुई

तुमने चाहा है कि मैं इसी जन्म में
इसी थोड़ी-सी अवधि में जन्म-जन्मान्तर की
समस्त यात्राएँ फिर से दोहरा लूँ
और इसीलिए सम्बन्धों की इस घुमावदार पगडण्डी पर
क्षण-क्षण पर तुम्हारे साथ
मुझे इतने आकस्मिक मोड़ लेने पड़े हैं

और ये सम्बन्धोंके मोड़ हैं जिनमें कृष्ण कभी सखा, कभी बन्धु, कभी आराध्य, कभी शिशु, कभी प्रिय और कभी ईश्वर हो जाते हैं और, राधा कभी साधिका, बान्धवी, माँ, वधू और सहचरी बन जाती है। इन सम्बन्धोंकी स्थिति नयी नहीं है, पर इनका एक बिन्दुपर सम्पुञ्जित होना और हर सम्बन्धमें स्त्री-पुरुषके आत्मबोधको इसी स्तरपर स्थापित करना नया है

और मैं बार-बार नये-नये रूपों में
उमड़-उमड़ कर
तुम्हारे तट तक आयी
और तुमने हर बार अथाह समुद्र की भाँति
मुझे धारण कर लिया—
विलीन कर लिया—
फिर भी अकूल बने रहे

केलिमें निहित सम्भावनाओंसे राधा अधिकाधिक निर्मित होती जाती है—एकमेक होनेकी उद्दाम आकांक्षाके साथ जिसके आगे और उन्माद-भरे क्षणोंमें कृष्ण भी व्याकुल हो उठते हों जैसे

अपार समुद्र को उत्ताल विक्षुब्ध
हहराती लहरों के निर्मम थपेड़ों से—
छोटे से प्रवाल-द्वीप की तरह
बेचैन—

और व्यक्तित्वकी उपलब्धिके इन्हीं क्षणोंमें राधा इतिहासको चुनौती देती है कि जबतक मैं अपने प्रगाढ़ केलि-क्षणोंमें अस्थायी विराम-चिह्न न दूँ, तबतक

कह दो समय के अचूक धनुधर से
कि अपने शायक उतार कर
तरकश में रख ले
और तोड़ दे अपना धनुष
और अपने पंख समेट के द्वार पर चुपचाप
प्रतीक्षा करे—

सम्भवतः राधाके चरित्रमें इन प्रश्नों और जिज्ञासाओंका विकास ही हुआ है जिसके माध्यमसे कवि राधाके माधुर्य भावमयी और रोमैण्टिक भावाकुल व्यक्तित्वको आधुनिक भावबोधके स्तरपर नये सन्दर्भोंमें पुनः रच सका है और नये आयाम दे सका है। पर इतिहास खण्डमें राधाका व्यक्तित्व यहीं स्पष्ट अधिकाधिक उद्घाटित हुआ है। राधा विरह-वर्णनामें जिस प्रकार माधुर्य भक्तिका चरम उत्कर्ष पा सकी है, उसी प्रकार कनुप्रिया विरहके अवसाद और समर्पणमें व्यक्तित्वकी उपलब्धि और इतिहासकी व्याख्याके गौरवको भेद सकी है। यह समानान्तरता आकस्मिक नहीं है यह राधाके संघटित व्यक्तित्वकी अपनी परिणतिके कारण ऐसा हुआ है।

पूर्णतः विच्छिन्न लगता है। उसकी तन्मयताका विस्मरण नहीं वरन् सजग उपलब्धि ही व्यक्तित्वको वह आयाम दे सकती है जिसमें इतिहास भी साधक हो सके।

आधुनिक काव्यके सम्बन्धमें भाषा, शैली और छन्दका प्रश्न इतना महत्त्वपूर्ण और मौलिक है कि उसके साथ न्याय करनेके लिए विस्तार और किंचित् व्यापक सन्दर्भकी आवश्यकता है। 'कनुप्रिया' की भाषा सरल सहज होकर भी काव्य-भाषा है, एक प्रकारसे इस काव्यकी यही उपयुक्त भाषा है, क्योंकि उसके माध्यमसे कविने इस उदात्त तथा भावाकुल कथा को आधुनिक भावबोधके स्तरपर व्यंजित किया है। काव्य जिस संवेदनक स्तरपर अवतरित होता है, भाषा उसीपर प्रस्तुत हो जाती है, क्योंकि भाषा जीवनकी प्रक्रियाका अंग है। भाषाके इसी रूपमें शब्दोंको नयी सार्थकता मिली है जिनसे भावबोधके नये स्तर उद्घाटित हो सकें। शब्दोंकी इस नयी व्यंजना-शक्तिसे प्रतीक-योजना, बिम्बमयता और अलंकरणके नवीन विधान प्रस्तुत करके भी इसी संदर्भमें सहयोग दिया है। इसी प्रकार आधुनिक कविने जिस सहज स्तरपर भाषाका स्वीकार किया है, उसी स्तरपर उसने अपने छन्दका आविष्कार भी किया है। इसका ग्रहण करनेमें कठिनाई इस कारण है कि यह प्रचलित भिन्न है। अनेक लोगोंको इसी कारण इस काव्यके पठित रूपमें और गायक-द्वारा प्रस्तुत किये गये (श्रव्य) रूपमें अन्तर लगा है, यह स्थिति नये काव्य मात्रकी है।

प्रेषणकी क्रियाको और उसके साधनोंको जाननेका भी साधन है। अर्थात् प्रयोग-द्वारा कवि अपने सत्यको अच्छी तरह जान सकता है और अधिक अच्छी तरह अभिव्यक्त कर सकता है। यह भूमिका आरोपोंके उत्तर रूपमें नहीं है पर उनको ध्यानमें रखकर अवश्य लिखी गयी है। इसी कारण इसमें समस्त प्रश्नोंको उठाकर, उनका समाधान प्रस्तुत किया गया है। और इस रूपमें यह प्रयोगशील काव्यकी स्थापना मानी जा सकती है। उनका कहना है कि प्रयोगोंके माध्यमसे आजका जीवित सत्य अभिव्यक्ति खोज रहा है सब ही अटपटे ढंगोंमें। इस प्रसंगमें उन्होंने साधारणीकरणके सिद्धान्तको भी उठाया है। उनके अनुसार इससे प्रयोगोंकी आवश्यकता सिद्ध होती है। राग वही रहनेपर भी रागात्मक सम्बन्धोंकी प्रणालियाँ बदल जाती हैं। 'जैसे-जैसे ( बाह्य ) वास्तविकता बदलती है वैसे-वैसे उससे हमारे रागात्मक सम्बन्ध जोड़नेकी प्रणालियाँ ( माध्यम ) बदलती हैं — और अगर नहीं बदलती तो उस बाह्य वास्तविकतासे हमारा सम्बन्ध टूट जाता है। भाषाके प्रश्नको भी उठाया है — ( शब्दका ) चमत्कार मरता है और चामत्कारिक अर्थ अभिधेय बनता रहता है। या कहें कि कविताकी भाषा निरन्तर गद्यकी भाषा होती जाती है। इस प्रकार कविके सामने हमेशा चमत्कारकी सृष्टिकी समस्या बनी रहती है।

इस प्रकार 'दूसरा सप्तक' की भूमिकामें अज्ञेयने 'तार सप्तक' की स्थापनाओंकी व्याख्या की है। और इसमें काव्यकी अभिव्यक्तिकी ओर उनका ध्यान अधिक रहा है। ऐसा नहीं कि काव्य-अभिव्यक्तिकी सम्भावना उसमें नहीं है। जब वह कहते हैं — 'प्रयोगोंका महत्त्व इसलिए किन्तु चाहे जितना हो सत्यकी खोज स्वयं उसमें चाहे जितनी उत्कट हो महत्त्वपूर्ण निरा अप्रासंगिक है — उस समय उनका बल अभिव्यक्त सत्य ( भाषी ) पर है। तथ्य और सत्य' के अन्तरको स्पष्ट करनेके प्रसंगमें उन्होंने यह प्रतिपादित किया है कि आजकी वास्तविकतासे रागात्मक सम्बन्ध स्थापित

'तीसरा सप्तक' की प्रतीक्षामें यही आशा अन्तर्निहित थी कि इस काव्य-धाराका प्रारम्भसे नेतृत्व करनेवाले अज्ञेय आजकी नयी कविताके मूल्यों तथा प्रतिमानोंकी भूमिका भी प्रस्तुत करेंगे। यहाँ यह कह देना भी अप्रासंगिक नहीं है कि इधर नयी कविताके आदि कविकी खोज और स्थापनाएँ भी होने लगी हैं। इस विवादमें बिना पड़े यह कहा जा सकता है कि किसी प्रवृत्तिकी कविता आगे-पीछे लिखना अलग बात है और नेतृत्वके अनुकूल सर्जनात्मक व्यक्तित्व ( काव्य-व्यक्तित्वसे भाव है ) होना अलग बात है। इस दृष्टिसे अज्ञेयकी स्थिति विवादसे परे है। 'भूमिका' के प्रारम्भसे ही लेखकका ध्यान नयी कविताके मूल्यांकनकी समस्यापर केन्द्रित है। पर 'तीसरा सप्तक' का सम्पादक दुविधा और संकोचका अनुभव कर रहा है। यह तो उसने प्रारम्भमें स्पष्ट कर दिया है कि दुविधा-में पड़नेका कारण कवियोंकी उपलब्धिके प्रति कम आशावान् होना नहीं है। इसके विपरीत वह उलटा ही सच मानता है। इस दुविधा और संकोचका कारण बतानेका प्रयत्न लेखकने अवश्य किया है पर वह पर्याप्त नहीं जान पड़ता है। यह ठीक है कि प्रयोगशीलताकी 'प्रारम्भिक अवस्थासे नयी कविता काफी आगे बढ़ चुकी है। नयी कविताका अपने पाठकके और स्वयं अपने प्रति उत्तरदायित्व बढ़ गया है। और यह भी मान लिया जाये तो भी ठीक है कि 'तीसरा सप्तक' तक पहुँचते-न-पहुँचते 'इस बातका अधिक महत्त्व हो गया है कि संकलित रचनाओंका ( आजकी नयी कविता का ) मूल्यांकन सम्पादक स्वयं न भी करे तो कम-से-कम पाठककी सहायता अवश्य करे। तब भी सम्पादककी दुविधा और संकोचका कारण तो स्पष्ट नहीं हो गया है। 'कृतिकारका अनुभावन करनेवाली स्वयं पूँजी-वाली' प्रतिभाका से भी विचलित होने-जैसी बात नहीं हो सकती है यदि हम उनकी ( नयी कविताकी ) वास्तविक उपलब्धिके प्रति आश्वस्त हैं।

इस दुविधा और संकोचपर विचार करनेके पूर्व हम अज्ञेयकी नयी कविताके मूल्यांकनसम्बन्धी स्थापनाओंका जायजा लेना चाहेंगे। इस

वस्तुका प्रश्न इस भूमिकामें अधिक स्पष्टताके साथ सामने लाया गया है। लेखकने इस तथ्यपर बल देनेकी आवश्यकताकी ओर ध्यान आकर्षित किया है कि 'काव्यका विषय और काव्यकी वस्तु (कण्टेण्ट) अलग-अलग चीजें हैं। यह विभेद महत्त्वपूर्ण है और लेखकने इसके माध्यमसे नयी कविताके समझनेका सूत्र दिया है। लेखकके अनुसार नया विषय चुननेपर भी वस्तु पुरानी रह सकती है और विषय पुराना रहनेपर भी वस्तु नयी हो सकती है। इसका मतलब यह हो सकता है कि आधुनिक शीत-युद्ध अनास्था तथा शान्ति आदिकी समस्याएँ यद्यपि नये विषय हैं पर कविकी संवेदनशीलता इनके प्रति मध्ययुगीन आस्थावादी हो सकती है। इसी प्रकार 'महाभारत' की कथाकी पुरानी समस्याओं (विषय) को आधुनिक संवेदनशीलताके आधारपर काव्यकी वस्तु बनाया जा सकता है। परन्तु, लेखकने वस्तुकी नवीनताकी ही नहीं उसकी मौलिकताकी माँग कविसे की है विषय केवल नये हो सकते हैं 'मौलिक' नहीं – मौलिकता वस्तुसे ही सम्बन्ध रखती है। आगे वस्तुको ही सम्प्रेष्य मानकर मौलिकताको पुनः वस्तुकी प्रेषणीयता (अभिव्यक्ति पक्ष) से जोड़ दिया गया है – नये (या पुराने भी) विषयकी कविकी संवेदनापर प्रतिक्रिया और उससे उत्पन्न सारे प्रभाव जो पाठक-श्रोता-दर्शकपर पड़ते हैं और उनके प्रभावोंका सम्प्रेष्य बनानेमें कविका भाग (चेतन अचेतन और अवचेतन हो सकता है) – मौलिकताकी कसौटीका यही रूप है।

लेखकके दृष्टिकोणपर इस सीमा तक विचार करनेके बाद उसकी दुविधा और संकोचका वास्तविक कारण स्पष्ट होने लगता है। नये कवियोंमें अनेक हैं जिन्होंने नये विषयको ही नयी वस्तु समझ लिया है और इस प्रकारके विषय स्वीकार कर लेने मात्रसे अपने कवि-कर्मके दायित्वका निर्वाह मान लेते हैं, यहाँ उनकी मौलिकता मान भी जाती है। पर नयी कविताकी यह वास्तविक वृद्धि नहीं है इससे उसके बारेमें विभ्रम ही उत्पन्न होता है। यहाँ ऐसे कवियोंका भी उल्लेख किया जा सकता है जो नयी भाषा

साहित्यिक आन्दोलनोंके विषयमें भी यही सत्य है। योरोपके आधुनिक साहित्यसे हमारे आधुनिक साहित्यकी इस अर्थमें समता नहीं हो सकती है। वहाँका आजका साहित्य अपने ऐतिहासिक क्रममें निश्चित भावबोधको व्यक्त करता है। आधुनिकताकी यही दृष्टि योरोपके गहरे व्यापक कारण हमारे सामने हैं, पर इसके साथ ही हमारे अन्दर अनेक विरोधी संस्कारोंकी स्थिति है, अनेक प्रकारकी चिन्ताधाराओंका संगम है। यही कारण है कि नयी कविताके अन्तर्गत 'जीवन', 'सत्य' अथवा 'वास्तविकता' के न जाने कितने आयाम एक साथ उभरते रहे हैं। इस नयी दृष्टिके अन्तर्गत नव्यमानवतावाद, नव्यस्वच्छन्दतावाद, नव्ययथार्थवाद, नव्यप्रकृतिवाद, नव्यरहस्यवाद तथा नव्यप्रभाववाद आदि जिन्हें अंगरेजीमें नियो रोमैण्टिसिज्म, नियो-रियलिज्म, नियो-नेचुरलिज्म, नियो-मिस्टिसिज्म तथा नियो-इम्प्रेशनिज्म कहते हैं, एक साथ उपस्थित हो गये हैं। अज्ञेयने नयी कविताके आन्दोलनके अन्तर्गत इन सभी प्रवृत्तियोंको एक साथ समाहित किया है। और उनके लिए यह कठिन भी नहीं रहा है। अन्यथा यह जिस नयी कविताका प्रतिपादन करते हैं, उसमें 'वस्तुकी अपनीयता' या मौलिकता ही बड़े कविकी कसौटी है। इसी कारण कविकी महत्ताकी जाँच 'सम्प्रेषणके साधनों' और उनके प्रयोगोंकी पड़ताल से की जा सकती है। उन्होंने आस्था या मानदण्ड प्रस्तुत किया है, वह युग-युगकी कविताके सम्बन्धमें समान रूपसे सच हो सकता है। आजकी कविताके सम्बन्धमें उनका कहना है कि आजका यथार्थ क्योंकि सबसे नया है अतः वस्तु-सत्यके रूपमें उसे ग्रहणीय बनानेके लिए नये प्रयासोंकी आवश्यकता है।

इधर कई नये कवियों तथा नयी कविताके समीक्षकोंने आधुनिकताके सन्दर्भमें नयी कवितापर विचार करनेका प्रयत्न किया है। उन्होंने आधुनिकताको मात्र 'बदलती हुई बाह्य वास्तविकता' न मानकर आजके यथार्थ जीवन ('जीवित सत्य') की उपलब्धिके रूपमें ग्रहण करनेकी कोशिश की

सब नयी कविताके उन्मेषके महत्त्वपूर्ण कवि हैं। इस विषयमें भी मतभेद हो सकता है व्यक्तिगत रुचिका भी और आधुनिकता सम्बन्धी दृष्टिका भी। क्योंकि सम्पादकने आधुनिकताके विषयमें 'वस्तुकी प्रेषणीयताकी मौलिकता' से अधिक व्याख्या नहीं करना चाहा है अतः इस चुनावके सम्बन्धमें भी क्या कहा जाय! यही बात कविताओंके चुनावके बारेमें भी कही जा सकती है। लेकिन कविताओंके बारेमें 'भूमिका' से यह सहायता ली जा सकती है कि कुछ कवियोंकी कई कविताओंमें भाषा शैली मात्र नयी है विषय भी पुराना वस्तु भी पुरानी। नया विषय पर पुरानी वस्तु तो अनेक कविताओंमें मिलेगी। कम-से-कम एक या दोको तो छोड़ भिन्न कविताओंके आधारपर इस दृष्टिसे भी नया कवि मानना कठिन हो जायेगा। पर यदि कोई यह दलील दे कि मानवके जीवनमें जो भी है (रूमानी प्रेम मानस रहस्य आकर्षण आदि) वह नया विषय है और आज जिस स्तरकी भी हमारी संवेदना है वह नयी वस्तु हो सकती है तो फिर आज कुछ भी कहना कठिन हो जायेगा। हाँ यह विश्वासके साथ कहा जा सकता है कि इस संकलनमें सभी कविताएँ सहीक बराबर हैं जिनमें विषयको ही वस्तु समझा गया हो। सम्भवतः इसी कारण मदन वात्स्यायन और सर्वेश्वर दयालकी कुछ उत्कृष्ट कविताएँ इस संकलनमें स्थान न पा सकी हों क्योंकि उनमें विषयका (आधुनिक सन्दर्भका) आग्रह अधिक जान पड़ता है।

इस संकलनकी प्रस्तावनामें कवियोंके वक्तव्योंका भी महत्त्व कई दृष्टियोंसे है। आधुनिक कविताको समझनेके लिए कविकी रचना प्रक्रियाका अनुसरण करना सहायक माना जाता है और ऐसी स्थितिमें कविके व्यक्तित्वका निखरना आप भी उपयोगी होगा। इस दृष्टिसे 'तार सप्तक' से 'दूसरा सप्तक' और 'दूसरा सप्तक' से 'तीसरा सप्तक' के वक्तव्य क्रमशः कम महत्त्वके हैं जब कि स्थिति उलटी होनी चाहिए थी। 'तीसरा सप्तक' के कवि अपने आत्म-परिचय तथा वक्तव्य दोनोंमें अधिक स्पष्ट हो

वस्तुत अपनी रचना-प्रक्रियाकी व्याख्या करना सबके बसकी बात है भी नहीं। प्रयागनारायणने कविताकी व्याख्या 'अभिव्यक्ति' के रूपमें करके कहाँतक नयी कविताको समझा या समझाया है कहा नहीं जा सकता।

इस संकलनकी अधिकांश कविताएँ ऐसी हैं जिनसे नयी कविताकी उपलब्धिके किसी-न-किसी आयामको समझनेमें सहायता मिलती है। इनके माध्यमसे आधुनिकताके उभरते हुए नये-नये परिप्रेक्ष्य हमारे सामने आते हैं। परन्तु जिस प्रकार आजकी नयी कवितामें दृष्टि नयी होते हुए भी अनेक स्तरकी संवेदनाएँ मिल-जुल गयी हैं इस संकलनमें उन सभी स्तरों-का प्रतिनिधित्व है। इस प्रकार प्रस्तुत संकलन नयी कविताके विकास क्रममें अपना महत्त्व रखता है और यह सम्पादककी सफलता है[1]।

---

[1] यहाँ संकलनकी कविताओंपर विचार नहीं किया गया है। इसमें कवियोंद्वारा कविताएँ हमारी परिचित हैं और नयी कविता सम्बन्धी अनेक विचार विभिन्नोंमें इसका उल्लेख किया गया है। प्रस्तुत समीक्षा-दृष्टिसे कविताएँ नहीं वरन् संकलन रहा है।

है। पर हमारे कवि अपने युग-जीवनकी सीमित प्रक्रियासे कहीं व्यापक परिवेशमें अपनी काव्य-प्रेरणाएँ ग्रहण की हैं। इस कारण उसके काव्यमें यह भावबोधके संक्रमणकी स्थिति विषम रूपसे मिलती है। इसके परिणामस्वरूप एक ओर हिन्दी नये काव्यके भावबोधका स्तर सामान्य युग जीवनके स्तरसे आगेका है जिसका सहयोग कविके समान अधिक प्रखर संवेदनशील पाठक ही कर पाते हैं और दूसरी ओर काव्य-प्रवृत्तिको निश्चित भावबोधके स्तरपर उपलब्ध होनेका पूरा अवसर नहीं मिल पा रहा है। नयी कवितामें जितनी शीघ्रतासे इन स्तरों और आयामोंका परिवर्तन देखा जा सकता है उतनी ही सरलतासे अपने लिए अपनी रूढ़ियाँ बनानेकी स्थिति भी देखी जा सकती है। यह उसकी प्रक्रियाका ही जैसे *अंग हो गया हो।*

कुछ विचारक हिन्दीके प्रयोगशील काव्य और जिसको अब नया काव्य कहने लगे हैं इनमें अन्तर करना पसन्द नहीं करते। प्रयोगकी सम्भावनाओंकी दृष्टिसे इस काव्यमें प्रयोगशीलताकी स्थिति आज भी परिलक्षित है क्योंकि जिस विस्तारसे काव्यमें भावबोधके नये आयामोंको उद्घाटित करनेका कवि प्रयत्न कर रहा है उसीके अनुसार उसे शैली तथा शिल्पके आयतनमें संलग्न रहना भी है। परन्तु एक अन्तर हिन्दीके ऐतिहासिक स्थिति प्राप्त प्रयोगशील काव्य और आजके नये काव्यमें जरूर है। यह अन्तर किन्हीं विशिष्ट कवियोंमें कुछ कवियोंको अलग करके देखने *के लिए आवश्यक नहीं है क्योंकि ये विशिष्ट कवि* इस काव्यान्दोलनके साथ आज भी सम्बद्ध हैं। यह हिन्दी काव्यके मनोभावको समझनेके लिए ही अधिक सार्थक है।

छायावादी काव्यकी काल्पनिक आदर्शोन्मुखी गम्भीरता और गरिमा तथा छायावादोत्तर रोमैण्टिकों और प्रगतिवादियोंकी यथार्थोन्मुखी अतिभार तथा काल्पनिक भावावेगसे मुक्त होकर सहज और यथार्थ काव्य भूमिका अन्वेषण करना प्रयोगशीलोंकी दिशा थी। उद्देश्यकी गरिमामयी

जिस आधुनिक संवेदनके स्तरपर व्यक्त हुआ है वैसा आजतक किसी कविमें नहीं मिलता। और इन दोनों प्रधान तत्त्वोंके अनुरूप सर्वेश्वरकी भाषा और शैली भी है। इस अर्थमें वस्तु और शिल्पका इतना पूर्ण सामंजस्य कविकी प्रधान उपलब्धि है।

वस्तुतः समसामयिक होना भर आधुनिकता नहीं है और कुछ विचारक समसामयिकताको मात्र इतिहास मानकर काव्यानुभूतिके स्तरपर स्वीकार करनेमें हिचकिचाते हैं। इसका कारण है कि प्रगतिशील लेखकोंने सामाजिक यथार्थके नामपर समसामयिकताके संवेदनको विकृत किया है। परन्तु समसामयिक जीवन और उसकी समस्याओंकी ओर आकृष्ट होना व्यक्तिगत सम्बन्ध अथवा सामाजिक परिवेशके रूपमें आधुनिक दृष्टि है। यह आधुनिक भावबोधका अंग तभी बन पाता है, जब कवि उसका साधारण अथवा अतिरिक्त दायित्वके रूपमें न ग्रहण कर अपने काव्यानुभवका अंग बनानेमें सक्षम हो। कविके व्यक्तिगत संवेदन और भावबोधका परिष्कार और विकास अपने युग-जीवनके सन्दर्भमें होता है। यह अलग बात है कि बसे हुए या नये भावबोधको अपने काव्यानुभवके रूपमें संप्रेषित करनेमें कवि समसामयिकतामें बँधकर रह न जाय। पर उसके अनुभव की सीमा विस्तारके लिए आवश्यक नहीं है कि युग-जीवनके सन्दर्भोंसे काव्यको अलग रखा जाय। केवल आवश्यक है कि इन सन्दर्भोंको गहन आत्मानुभवके स्तरपर ही ग्रहण किया जाये।

सर्वेश्वर समसामयिक होकर भी अपने युग-जीवनकी गहरी सम्पृक्ति का गहन अनुभवके स्तरपर ग्रहण करनेमें समर्थ हो सके हैं। नये काव्यमें उनकी यह बहुत बड़ी सफलता है। उनके अनुभवमें व्यक्ति और युग जीवन इस प्रकार सम्पृक्त हैं कि चरम अनुभूति और संवेदनके क्षणोंमें भी युग-जीवनके स्पन्दन सम्मिलित हो गए हैं। 'ताँबेके फूल' तथा गीला अमर — जैसी कविताएँ व्यक्तिगत अनुभूतियोंको व्यक्त करनेवाली कविताओंमें यह भाव व्यंजित है। सब प्रकार लिखी गयी कविताओंमें व्यक्तित्व

होकर कभी पूर्णतः व्यक्त नहीं हो पाता और मानवका व्यक्तित्व उसकी अनुकृति-मात्र है :

सब कुछ कह लेने के बाद
कुछ ऐसा है जो रह जाता है
तुम उसको मत वाणी देना।

वह मेरी कृति है
पर मैं उसकी अनुकृति हूँ
तुम उसको मत वाणी देना।

कवि युग यथार्थको ग्रहण करना अपना कवि-धर्म मानता है। रामै स्टिर्नीकी भाँति 'गम सहलाकर अपना सुला देना या पिचके गुब्बारोंको दम भर फुला देना' वह अपना कवि-कर्म स्वीकार नहीं करता ( मैंने कब कहा )। वह नगरकी 'गहरी चोटका अनुभवी नया कवि' है। 'प्लेटफ़ार्म के बिखरे हुए चित्रों और बिम्ब-विधानसे संवेदनकी जो सघनता उत्पन्न हुई है उसका संकेत और व्यंजना व्यक्तित्वके सूक्ष्म-ग्राहक होनेकी ही है। वह सघनतम क्षणोंमें अपने व्यक्तित्वकी सार्थकता इसीमें मानता है कि

अनुभव करूँगा—
इन सब के साथ
कहीं मैं भी बँधा था
कहीं मेरा भी भाग था।

इन व्यवस्थाओंके व्यापक अनुभवमें ही उसका व्यक्तिगत अनुभव पूर्ण हो गया है। अपनी अभिव्यक्तिकी आकांक्षाके चरम क्षणोंमें भी कविने अपने संगोंकी माँग ऐसे सजनके लिए ही की है

गहनतम स्तर उद्घाटित हुए हैं वरन् इसमें इस युगकी समस्याओंके प्रति मार्मिक जागरूकता है। और क्योंकि इन समस्याओं स्थितियों और प्रश्नोंको कविने कवि-कर्मके अन्तरंग संघर्ष तथा अनुभवके स्तरपर ही ग्रहण किया है अतः इसमें निहित असंगतियों विकृतियों तथा विरोधाभासोंका विसंगतिजन्य व्यंग्य ही प्रधानतः उभरा है। इसी स्तरपर यह समसामयिकताको व्यापक आधुनिक काव्यानुभव बनानेमें समर्थ हुआ है।

आजकी दुनियामें मूल्योंका विपर्यय हो गया है। यह विषमता यहाँ कुतूहल जगाती है 'धान्य नहरोंके आँसुओंपर बना' करना पसन्द करती है और ऊपरी दिखावटी संवेदनापर विश्वास करने लगी है। आजकी दुनियामें 'विषमता मूल और मृत्यु आवश्यक बनाकर सजानेपर ही पहचानी जाती है। इस सारी स्थितिको अन्तमें कवि व्यंग्यके साथ अधिक स्पष्ट कर देता है

अच्छा नहीं है दुनिया
मैं फिर कहता हूँ
महज इसका
सौन्दर्य-बोध बढ़ गया है।

[ सौन्दर्य-बोध ]

इसी प्रकार 'दो नेक सलाहें' में कवि आजकी प्रतियोगिताकी दिखावटपर व्यंग्य करता है 'मरघटकी माटी' 'आगेकी चिड़िया' 'बड़ी टक' 'कलाकार और सिपाही' 'पीस पैमोला' तथा 'पास काटनेकी मशीन' जैसी कविताओंमें सर्वेश्वरने युद्ध शान्ति स्वातन्त्र्य आदि जैसी युगकी ज्वलन्त समस्याओंको ग्रहण किया है, मात्र समस्याओंके रूपमें नहीं। इसी कारण अपनी शक्ति-सीमा और सर्वेश्वरकी सफलतामें ये कविताएँ भावबोधके स्तर पर उनकी उत्कृष्ट रचनाओंमें हैं।

# आधुनिक काव्यकी ऐन्द्रजालिक परिणति[1]

शमशेरकी स्थिति इतनी स्पष्ट और विशिष्ट रही है कि उनके कविता लेकर कभी प्रश्न नहीं उठाया गया, उनकी कविताके बारेमें कभी विवाद नहीं उठा। छायावादी प्रगतिशील और प्रयोगशील सभी कवियोंने समान रूपसे शमशेरको स्वीकृति दी है। इसका कारण है उनका व्यक्तित्व और काव्यके बारेमें शुद्ध कविका दृष्टिकोण।

जो व्यक्ति गजल, मुक्तक गीत, सॉनेट और छायावादी रोमैण्टिक, सुर्रियलिस्ट प्रयोगवादी तथा प्रतीकवादी काव्यकी रचना एक साथ करता रह सकता है, उसके लिए यह कह सकना सहज है, 'मेरे कविने कभी किसी 'फ़ार्म' शैली या विषयका सीमा-बन्धन स्वीकार नहीं किया। पैशन किन विषयोंपर लिखा जा सकता है, कौन-सी शैली 'चल रही है', किस 'वाद' का युग आ गया है या चल रहा है, मैंने कभी इसकी परवाह नहीं की।' ऐसे अन्य कवि भी हैं या हो सकते हैं जिन्होंने विषय, वस्तु और शैली-सम्बन्धी परिवर्तित दृष्टिकोण अपने विकास-क्रममें स्वीकार किया हो अथवा ऐसे भी कवि हो सकते हैं, जो व्यक्तित्वमें काव्य-बोधके ऐसे कई स्तर स्वीकार करते हैं जिनपर कवि विविध विषयोंको अनेक वस्तु-रूपों और शैलियोंमें समानान्तर ग्रहण करता चल सकता है। इनमें प्रथम वर्गके कवियोंकी स्थिति स्पष्ट है, वे एक स्थितिसे दूसरी स्थिति तक पहुँचते हैं और उस तक पहुँचनेके पहले पहली स्थितिकी सम्भावना उनके लिए समाप्त हो चुकी होती है। इन कवियोंकी उपलब्धिका मूल्यांकन इस बातपर निर्भर

---

१ शमशेरके प्रसंगमें।

पाये। पर व्यक्तिगत अनुभवकी विशिष्टता और भावात्मक अभिव्यक्तिको प्रभाववादी प्रतीकवादी या रोमैण्टिक ही महत्त्व देता है।

शमशेरके शुद्ध कविका मूल प्रेरणा-स्रोत यही है और बावजूद अपने 'समाज-सत्य'के ममको पकड़ने के प्रयत्नके उन्होंने अपने कवि-कर्मके माध्यम से अपनी भावनाओं प्रेरणाओं और आन्तरिक संस्कारोंमें 'अपनेको ही पाने'का प्रयत्न किया है। पर यह आग्रहको पाला गया है जिसकी अभिव्यक्तिको कवि औरोंके समान महत्त्वपूर्ण मानता है और अभिव्यक्तिके बाद प्रत्यायनकी आवश्यकतापर बल नहीं देता? फिर कलाको कलाकारकी बहुत 'निजी चीज' स्वीकार करने और 'स्वान्तः प्रकाशित' भावित करनेके पीछे क्या भाव हो सकता है? इस वक्तव्यमें अँगरेजीके रोमैण्टिक, हिन्दीके छायावादियों और फ्रान्सके प्रतीकवादियोंकी ध्वनियाँ और भावनाएँ अनुगुंजित मिलेंगी। पर शमशेरकी अपनी विशेषता है कि वह बड़ी सरलतासे सहज ही अपनी व्यक्तिनिष्ठताके साथ सामाजिक दायित्वका समाधान कर लेते हैं और अपनी शुद्ध कवितावादी दृष्टिके कारण दोनों स्थितियोंके सामंजस्य या सन्तुलनकी आवश्यकता भी उन्हें नहीं होती जिसका प्रयत्न अन्य प्रगतिवादियोंसे भिन्न मत एवं दलके आन्दोलनों या दृष्टिकोणोंने किया है। वह स्वयं सारा भार प्रतिभा शक्ति और सामर्थ्यपर डालकर शुद्ध काव्य-की दुहाई देते हुए अलग हो जाते हैं। ऐसे कथनोंमें जिसमें उन्हें देन या मन स्थानसे स्थानपर महत्व अनुभव या अनुभूतिका स्तर अधिक उभरता है अन्तर्विरोधोंकी ओर ध्यान नहीं जाता। उनमें समाज-सत्यके ममको पकड़ना 'सामाजिक दायित्वके प्रथम उत्कृष्ट ऐतिहासिक या महान् छन्दोबद्ध प्रयोगोंकी रचनाशीलताका शुद्ध काव्यका रूप मानना 'कवितामें सामाजिक अनुभूतिको माध्यमसे ही महत्त्वपूर्ण स्वीकारना' और फिर अपनी रचनाओंके समर्थनमें अपनी असाधारणताके दावेका पेश न करनेकी विवशता — सब एक साथ उपस्थित होकर आकर्षक हो उठे हैं। वास्तवमें यह शुद्ध कवि दृष्टिका परिचायक प्रमाण है जो हमको अभिभूत करती है।

ग्रहण उन्होंने चित्र बनाया और फिर चित्रके माध्यमसे अनुवाद पूरा करनेमें सक्षम हुए। उनका यह व्यक्तित्व आत्मकेन्द्रित होनेपर भी सामाजिक दायित्वके सिद्धान्तको सहज ही ग्रहण कर सका है। इस अन्तर्विरोधकी स्थितिका समाधान उनके व्यक्तित्वके संवेदनशील ऐन्द्रजालिक आकर्षणमें निहित है। उनके बिम्बों प्रभाव-बिम्बों कल्पना-तरंगों तथा ध्वनि-बिम्बोंमें उनके व्यक्तित्वका यह आकर्षण पाठकके मनको संवलित न करके सम्मोहित करता है और इस मनःस्थितिमें व्यक्तिनिष्ठा और सामाजिकता एक ऐन्द्रजालिक सीमाके अंग जान पड़ते हैं।

शमशेरकी काव्यगत धारणा उनकी दो कविताओंसे स्पष्ट की जा सकती है। 'कुछ कविताएँ' की 'राग' और 'कुछ और कविताएँ' की 'बात बोलेगी' नामक कविताओंमें कवि अपनी काव्याभिव्यक्ति सम्बन्धी भावनाका प्रभावात्मक विन्यास व्यंजित करनेका प्रयत्न करता है। शमशेर आन्तरिक अनुभवकी सहज अभिव्यक्तिको काव्य मानते हैं

मैंने कहा—
शाम ने मुझसे कहा ;
राग अपना है !

यह 'राग' अपना है अर्थात् काव्य आत्मिक होता है। अनुभवकी स्थितिके लिए कवि 'सरसताका आकाश' और 'सीमाकी इच्छाएँ' कहकर उसकी सहजताको स्वीकारता है। फिर 'समय अपना राग है' से भी प्रत्यक्ष अनुभवकी पुष्टि होती है। इसी कवितामें कवि 'धरतीके पथकी सहजताको प्राण मानता है और कहता है

तुमने अपनी यादों की पुस्तक खोली है ?
जब यादें मिलकर हुईं एकाएक स्पष्ट हो गयी हों ?
जब आँसू छलक न आकर

दूसरी ओर फ्रान्सके प्रतीकवादियोंसे प्रभावित है। यदि उसको रोमैण्टिक काव्य अभिभूत करता है तो बिम्बवादी तथा सुर्रियलिस्ट काव्य कम आकर्षित नहीं करता। यदि रीतिकाव्यके मुक्तक काव्यका आस्वादन करना सम्भव है तो वह संस्कारी क्लैसिकल काव्यके गाम्भीर्यकी अनुभूति के स्तरपर ग्रहण कर सकता है। इन विविध और विभिन्न काव्योंके स्तरोंपर समान रूपसे संचरण कर पाना सरल नहीं है पर सहृदय अपनी सजग काव्य-बुद्धि और संवेदनशील व्यक्तित्वके माध्यमसे ऐसा करना सहज सम्भव है। ऐसा नहीं है कि इन विभिन्न काव्य-रूपों काव्य-शैलियों तथा काव्याभिव्यक्तियोंके अनुभावनमें सहृदयके लिए कोई आन्तरिक संघटन न हो। वह स्वयं अपने सूक्ष्म संवेदनके माध्यमसे प्रत्येक कलात्मक काव्य-रूपका प्रभाव ग्रहण करता है और यह उसका प्रभावानुभव अखण्डित तथा विशिष्ट होता है। कला-कृतिकी सौन्दर्यानुभूतिकी यह प्रभावकारी प्रक्रिया है जिसमें कवि आत्मप्रक्षेपण-द्वारा किसी भी काव्य या कलाकृतिमें अपने निजी अनुभवका ही संचरित करता है। जिस प्रकार प्रत्येक विषय कवि की अपनी अनुभूतिके माध्यमसे काव्य-वस्तु बनता है उसी प्रकार यहाँ प्रत्येक काव्य या कला कृति उसके लिए उसके अपने अनुभवका विषय हो जाती है। वह रचना अपने स्रष्टाकी अभिव्यक्तिको सम्प्रेषित करनेके बजाय मात्र प्रभावके रूपमें संचरित होती है। यही कारण है कि सहृदयके लिए इस बातका अधिक महत्त्व नहीं रह जाता कि कवितामें भाव-बोधका कौन सा स्तर अभिव्यक्त है अथवा काव्य-बोधकी अपनी विशिष्टता क्या है? वह अपनी भावशीलताकी परिधिमें किसी भी काव्य-भूमिका लीलाकर अपने संवेदनके प्रसारके साथ-साथ घूमते-फिरते हैं।

किसी युग किसी देश किसी प्रवृत्ति किसी रूप या शैली और भाव धारा किसी विशिष्ट स्तरके काव्यका समझना-समझाना और उसके अनुभावनकी एक शास्त्रीय और ऐतिहासिक प्रणाली भी होती है। वस्तुतः इसी आधारपर विविध और विभिन्न काव्य-रूपों और उनके भाव-बोधके स्तरों

शमशेरके काव्यकी चर्चा करते समय काव्यास्वादन या काव्य-प्रेरणा-पर विचार करनेका प्रयोजन है। इससे उनकी अपनी सृजन प्रक्रियाको समझनेमें आसानी होगी। प्रायः शमशेरको छायावादी कवियोंके भाव-बोध और काव्य-शिल्पसे विद्रोह करनेवाले प्रयोगशील कवियोंमें रखा गया है। परन्तु काव्यगत प्रयोगकी बात यदि छोड़ दी जाये तो अपनी संवेदनाओंमें शमशेर प्रयोगशील नहीं रहे हैं, और जहाँ काव्यगत प्रयोगका प्रश्न है अधिकांश प्रयोगशील कवियोंके समान उन्होंने भी प्रयोग कुछ निश्चित पानेके उद्देश्यसे किया है। प्रयोग करते-करते कुछ पा लेना है, यह स्थिति प्रयोगशील कवियोंसे लेकर नये कवियों तकके सामने स्पष्ट नहीं है। इस अर्थमें शमशेरको प्रयोगशील भी नहीं कहा जा सकेगा नये कवि तो वह नहीं ही हैं। उनके सामने काव्य वस्तु और उद्देश्य भी प्रत्यक्ष रहा है। उनके सामने अनुभवकी सचाई और अभिव्यक्तिकी ईमानदारीका सवाल मुख्य रहा है। छायावादी कवि वस्तुके यथार्थ अनुभवके स्थानपर उसके काल्पनिक अनुभवको व्यंजित करनेका अधिक प्रयत्न करता था और इसी कारण उसकी अभिव्यक्तिमें वायवी रंग-रूप महीनता कि भावनाओंका अयथार्थ अंकन अधिक हुआ है। छायावादी कवियोंमें निराला ही एक ऐसे कवि हैं, जो अपने सौन्दर्य-बोधके स्तरपर भी यथार्थ जीवन तथा अनुभवको ग्रहण करनेका ओजस्वी प्रयत्न करते रहे हैं। यह आकस्मिक स्थिति नहीं है कि शमशेर निरालाके व्यक्तित्व और उनके काव्य का आह्वान करते हैं

> हाँ तुम्हीं हो एक मेरे कवि :
> जानता क्या मैं —
> हृदय में भर कर तुम्हारी साँस····

इस प्रकार कविने एक ओर छायावादी काव्य-परम्परा और उसके सौन्दर्य बोधको स्वीकारा है और दूसरी ओर निरालाके माध्यमसे अनुभवकी यथा-र्थताको ग्रहण करनेका आग्रह भी प्रकट किया है। 'निरालाके प्रति' कवितामें शमशेरने छायावादी शैली ( शब्दों उपमानों प्रतीकों और लाक्ष

ऐसा भी नहीं है कि इन विभिन्न प्रवृत्तियोंको समग्रतामें अलग अलग देखा जा सकता है। इन प्रायः विरोधाभासी प्रवृत्तियोंका ऐसा परिपाक उन्होंने किया है कि अपनी इस काव्यात्मक अभिव्यक्ति और सृजनमें वह सबसे अलग और अप्रतिम लगते हैं। भावनावादोत्तर रोमैण्टिक आकांक्षा, एन्द्रिक सौन्दर्य-भावना, प्रणयजन्य निराशा, अवसाद और भावाकुलता, प्रगतिवादियोंकी सामाजिक दायित्वकी भावना, शोषित-वर्गके पक्षमें उनके प्रति गहरी सहानुभूति, व्यक्तित्वका सम्मान और निहित स्वार्थों और स्थापित वर्गके प्रति विद्रोह, और साथ ही प्रयोगशील काव्यकी व्यक्तित्वके प्रति आग्रहकता, उसकी मुक्तिकी आकांक्षा, यथार्थको सीधे ग्रहण करनेकी चेतना और उसके लिए प्रयोग तथा अन्वेषणका मार्ग — इन सबको शमशेर जिस ऐन्द्रजालिक प्रक्रियासे अपने काव्यमें समाहित कर लेते हैं उसको समझ लेनेपर उनके काव्यके आकर्षणका रहस्य भी उद्घाटित हो सकता है।

१९वीं और २०वीं शतीके योरोपीय साहित्यके सन्दर्भमें शमशेरकी स्थिति समझना अधिक आसान हो जाता है। वस्तुतः आधुनिक कवितामें यदि फ्रांसके विभिन्न काव्यान्दोलन सम्बन्धी वादोंके सन्दर्भमें अध्ययन किये जानेकी सार्थकता अथवा हिन्दीका कोई कवि रखता है तो वह शमशेर हैं। फ्रान्समें उन्नीसवीं शतीके मध्यमें रोमैण्टिक आन्दोलन ह्रासोन्मुख हो चुका था। इन कवियोंमें निराशा, अवसाद, मृत्युकी आकांक्षा अधिकाधिक अभिव्यक्त हुई है। इसके बाद फ्रान्समें प्रतीकवादियोंसे लेकर अतियथार्थवादियों तक अनेक काव्यान्दोलन चले जिनका प्रभाव समस्त पाश्चात्य काव्यपर पड़ा है। इन सभी काव्यवादोंकी मूल भावना एक प्रकारसे शुद्ध काव्यकी खोज रही है। प्रत्यक्ष यथार्थ अनुभव और उसकी भावनात्मक उद्भावना जिसपर रोमैण्टिक काव्य अत्यधिक बल देता रहा था, इस युगमें अस्वीकृत हो गये। कवियोंने अनुभवातीत यथार्थको ग्रहण करनेका

तथा परिणामक ओडेन स्पेण्डर पाबलो नरूदा लार्का तथा आरिगां-जैसे अनेक कवियोंमें पाया जाता है अपने-अपने ढंगसे [उन्होंने जिसका समाधान करनेका प्रयत्न भी किया है। परन्तु जिनमें यह द्वन्द्व वैयक्तिक चेतना और सामाजिक दायित्वकी भावनाका है उनको शमशेरकी तरह शुद्ध कवि-दृष्टि और प्रमाणानुभवमें पलायन करनेकी सुविधा नहीं मिल सकी। अपने दायित्वके प्रति जागरूकता प्रकट करनेकी दृष्टिसे कवि सामाजिक यथार्थके नामपर कुछ व्यक्तियों स्थितियों और परिस्थितियोंको अपने अनुभवमें संवेदित करता है पर यह साक्षात्कार तर्कशील अनुभूतिके रूपमें ही व्यंजित हुआ है। *प्रतीकवादियोंके समान वह समस्त इन्द्रियोंसे पदार्थका* अनुभव रूप रस गन्ध स्पर्श ध्वनिमें संयोजित करता है और चेतनाके गहरे स्तरोंपर काव्यमें उसे सम्प्रेषित करता है। यही नहीं शमशेरने काव्यको संगीतमें अन्तर्मुक्त करनेका प्रयत्न भी मिलता है उन्होंने निराला के समान मात्र अपनी भावाभिव्यक्तिकी मुक्त अवतारणाके लिए छन्दोंका बन्धन नहीं तोड़ा है वरन् छन्द लय, ताल गतीत और सामंजस्य सबीका अतिक्रमण करके संगीतके अमूर्तन विधानके आधारपर मुक्त तथा तरल संगीत तत्वका उपयोग किया है। इस तत्वके साथ प्रतीक शैलीका समुचित ठीक बैठ जाता है। क्योंकी तथा अप्रस्तुत योजनाके अन्य विविध रूपोंमें अर्थ-व्यंजना तथा भाव संयोगोंके निश्चित विधान सामने आ जाते हैं परम्परा और रूढ़ प्रयोगोंके आधारपर उनके माध्यम और प्रसंग निर्धारित होते हैं। इसके विपरीत प्रतीकम प्रयोगजन्य अर्थकी अनन्त सम्भावनाएँ निहित रहती हैं। प्रतीकोंका चुनाव कवि मनमुग्धक संवेदनके आधारपर करता है जिससे कल्पनाका रास्ता मुक्त रहता है और संयोगों तथा बहु-आयामोंकी व्यंजनाके लिए असीम सम्भावनाएँ रहती हैं परन्तु इसी कारण इस शमशेरकी सारी शैली तथा बिम्बविधान दुरूह भी लगता है।

उपर्युक्त विवेचनसे शमशेरका काव्य-शिल्प बहुत कुछ अंशमें प्रतीक-

वादियों ( अन्योंका भी सीमित प्रभाव है ) के समान लगता है। परन्तु अन्य भाव-बोधके स्तरपर उनमें रोमैण्टिक भावना और सामाजिक दायित्वका आग्रह सर्वत्र मिलता है। जब प्रेम और सौन्दर्य ( नारी अथवा प्रकृति ) सम्बन्धी भावावेगोंको चेतनाके गहरे स्तरपर व्यंजित किया जाता है, अथवा सामाजिक यथार्थका व्यक्तित्वके संस्पर्शमें अनुभूत किया जाता है उस समय प्रतीकात्मक बिम्ब-विधान काव्यके आन्तरिक संयोजनकी माँग न रहकर ऐन्द्रजालिक प्रभाव उत्पन्न करनेकी शैली अधिक हो जाता है, जिसको काल्पनिक जटिलता और भावात्मक आवेगमें कवि अपने अन्तर्विरोधके समाधानमें सहज सक्षम हो गया है।

पहले भी कहा गया है कि शमशेर रोमैण्टिक संवेदनके स्तरपर छाया वादियोंकी परम्परामें आते हैं केवल उनमें प्रेम और सौन्दर्यकी मांसलता एन्द्रिकता तथा आवेग अधिक है। भाव-बोधके स्तरपर उनमें और छायावादोत्तर रोमैण्टिक कवियोंमें समता है पर वह सार अनुभवको संवेदनके गहरे स्तरपर ग्रहण करनेका प्रयत्न करते हैं। इस प्रयत्नमें वह प्रतीक-शैलीके विशृंखल और व्यक्त्यात्मक बिम्बोंका आश्रय ग्रहण कर अपनी प्रभावोत्पादक अस्पष्टतामें दूसरोंसे अलग हो जाते हैं। भारतीय संगीत सुनकर इसी प्रकारका प्रणय और विरहका रोमानी चित्र कवि अंकित करता है

राग भी हँसता है तेरे गाने में
गीले में,
बहुत करुणी गुरमई पलकों में
साँसों में लहराती अलकों में
आती तू ओ किसकी ?
फिर मुसकाता तू
और मैं ··· नामाम ··· बस।

इसमें नेरोंका मध्ययुगीन रोमान्स प्रभावानुभवके रूपमें इस प्रकार व्यंजित किया गया है कि वह अपनी विशृंखलता और विसंगतिमें नया और आकर्षक हो उठा है। कभी अधिकांश कविताओंमें छायावादी शब्द-योजना और बिम्ब-विधानका आश्रय लेकर किन्हीं प्रयोगके वैषम्यसे शमशेर छायावादी स्वप्निल प्रणयको अधिक स्पष्ट आधार दे सके हैं। मौन आहों-में बुझी तलवारें' व 'बादलोंके पार' 'रूपाभ आशा अमर' 'ज्योतित परिधान' 'मधुरतम उर' 'मौन-कल्पित हृदय' आदि प्रयोगोंके साथ सुन्दर व्यतिरेकी प्रयास 'आहोंमें बुझी तलवारें' तो हैं ही जो छायावादी कोमल अभिव्यक्तिके विरोधमें हैं पर इसके साथ ही 'चूमना' 'गले लगाना' 'कसकना' और 'उभरना' आदि सीधे और स्पष्ट क्रिया-पदोंका प्रयोग प्रभाव को गहरा बनानेमें सहायक हुआ है। शमशेरकी ऐसी अनेक कविताएँ हैं जिनमें शुद्ध रोमैण्टिक भावना अभिव्यक्त हुई है। कल्पनाकी मुक्त उड़ान सौन्दर्यकी पिपासा प्रणयाकांक्षाकी रंगीनी और भावोद्वेलन इनमें देखे जा सकते हैं 'छिप गया मुख' 'सीधी मुलायम लटें' 'न पलटना उधर' आदिमें। पहली कवितामें प्रकृतिके बीच छायावादी कवियोंके समान नारी-की कल्पना निहित है पर कविने छायावादी सूक्ष्म लाक्षणिक बिम्बों—'सीप-सी रंगीन मरकतके हृत्पट' 'हास्यके बनमाल मोती' 'हृदयके उन्मुक्त उरमें' 'किस रंगिम हृदय आँचलमें सजे?' 'भूल-भूलिम जाल मानस' 'ओह यौवन-कनकुसुम' के साथ 'आज कानन शान-भर बरसा करेगा क्या?' 'अपलक आज मैं दूरतक हूँ' 'बादली बरसा करेगा' 'घिरा नारी-मन उघाड़ों' न नैन सीधे और सहज कथन भी किये हैं। इतना ही नहीं मूल बिम्बोंको भी 'ढक लिया मुख आँचलोंमें बादलों' के रूपमें अधिक स्पष्ट कर दिया गया है और यह भाषाको भावनात्मक निकट लानेके कारण सम्भव हुआ है 'रंगीन' 'अनमोल' 'मोती' 'उघाड़' 'गामकम' आदि शब्द तो ऐसे हैं ही क्रियापदोंका प्रयोग अधिकांश बोलचालसे गृहीत है। यह शमशेरकी व्यापक प्रवृत्ति है। अन्य आधुनिक कवियोंने शब्द भाषाकी बोलचालकी

भाव
किसके लिए ?

फिर उस बीती बहारको निराश विदा देकर कवि कहता है, 'मैं स्वप्न में लिपटा'। फिर शैलीके वैचित्र्यसे उस भाव-स्थितिका चमत्कृत भी कर देता है 'वीरानी है वनमें वीरानी है वनमें जिन्दगी फिर भी रहम कर।' कभी वैचित्र्य-सृष्टिके लिए कवि क्या सूम इन्द्र विष्णु, यूनानी अपोलो देवगण तथा सरस्वतीके विविध पौराणिक सन्दर्भोंकी कल्पना एक साथ करता है, फिर इनके विरोधमें 'मुकाबलेकी कहानियाँ' में 'छिपी हुई बसी हुई बुलबुले-से वह एक ओर फ़ारसकी मध्ययुगीन कल्पनाका बिम्ब सामने लाकर आकर्षण उत्पन्न करता है और दूसरी ओर रोमैण्टिक भाव सौन्दर्यकी अदृश्य आकांक्षा व्यंजित करता है।

शमशेर रोमैण्टिकोंके समान अतीतको वापस लानेकी आकांक्षासे उद्वेलित होते हैं क्योंकि अतीतके प्रति कविके मनमें सम्मोह है। वह अपने अतीतके स्वप्नोंसे पुनः सम्बन्धित होना चाहता है

और था क्या फूल की पँखुड़ी
फिर
फूल में लग जा

और अतीतके मन्थनमें वह अपनेको 'समयकी लम्बी आह मौन लम्बी आह' मानकर करुणाका अनुभव करता है

चूमता है धूल का फूल
कोई हाय।

इसी प्रकार रोमान्सकी आकांक्षा और प्रेम-सम्बन्धी निराशासे उत्पन्न अवसाद पीड़ा व्यथा उत्पीड़न और मार्मिक अनुभूति 'शाम और रात जिन्दगीका प्यार' 'टूटी हुई बिखरी हुई' शाम आदि कविताओंमें व्य-

रूपोंमें व्यंजित हुई है। कहीं तो यह अभिव्यक्ति अलग अलग असम्बद्ध बिम्बोंमें हुई है ( शाम और रात ) कहीं सीधी कथन शैलीके साथ उर्दू शैलीका वैषम्य उत्पन्न कर ( किन्हींका प्यार ) और कहीं बिम्बित और असम्बद्ध चित्रोंको एक ही बिम्ब-विधानके संघटनमें संयोजित कर एक आकर्षक प्रभाव पैदा किया गया है ( टूटी हुई बिखरी हुई )। सामान्य ऐसी कविताओंमें प्रारम्भ प्रकृतिके प्रभावकारी चित्रणसे किया गया है पर क्रमशः उनमें रोमैण्टिक भावका विकास उनकी इच्छा आकांक्षा प्रेम विरह और पीड़ा-वेदनाकी विविध मनःस्थितियोंके संकलनके रूपमें परिलक्षित होता है। इन लम्बी कविताओंमें असम्बद्ध और विशृंखल प्रभाव बिम्बोंमें संवेदनाका संयोजन और संघटन तथा आसपासकी भाषाका सीधा प्रयोग आजकी कविताकी भाषा-शैलीके समान है। परन्तु शमशेरकी इन कविताओंमें समस्त रोमैण्टिक भाव उनका सौन्दर्य प्रेम-प्रणय आकांक्षा आशा निराशा कल्पना स्वप्न स्मृति आदि प्रस्तुत बिम्ब-विधानके अन्तर्गत एकात्मिक वातावरणके बिम्बपरक प्रभावमें समाहित हो जाता है

बहुत-से तार बहुत-सी नावें बहुत-से पर इधर
उड़ते हुए आए घूमते हुए गुज़र गए
मुझको लिए, सबके सब। तुमने समझा
कि उनमें तुम थे। नहीं नहीं नहीं।
उनमें कोई न था। सिर्फ़ बीती हुई
अनहोनी और होनी की उदास
रंगीनियाँ थीं। फ़क़त।

[ टूटी हुई, बिखरी हुई ]

प्रकृतिको भी कविने भाव-बोधके रूपमें स्वीकार प्रस्तुत किया है और इस कारण उसके अंकनकी शैलियोंमें अन्तर परिलक्षित होता है। कभी अन्तरंग शैलीमें उपमानोंकी नवीनतासे चित्र अधिक स्पष्ट हो गया है

प्रात नभ था बहुत नीला शंख जैसे
भोर का नभ
राख से लीपा हुआ चौका
( अभी गीला पड़ा है )

इसी प्रकार 'उषा' के चित्रण आकाशकी नीलिमाके लिए 'बहुत काली सिल जरा-से लाल केसरसे कि जैसे धुल गयी हो' अथवा 'स्लेटपर या लाल खड़िया चाक मल दी हो किसीने' ऐसे बिम्ब-चित्र अधिक प्रत्यक्ष और व्यंजक हैं। पर कवि 'नीले जलमें किसीकी गौर झिलमिल देहके हिलने' की कल्पनाका चित्रण रोमैण्टिक सौन्दर्य अन्तर्निहित करता है फिर अन्तमें सूर्योदयका मंगलमय विषयक वैचित्र्यकी सृष्टि कर देता है

और—
जादू टूटता है इस उषा का अब
सूर्योदय हो रहा है।

कभी प्रकृतिके प्रभावानुभवको कवि चित्रित करनेके लिए ऐसे बिम्बों और प्रतीकोंका आश्रय लेता है जो अनुभूतिके व्यापक परिवेशकी व्यंजना करनेमें समर्थ हैं। पर इसमें शुद्ध अनुभूतिके स्थानपर रोमैण्टिक भावना अधिक अभिभूत हो जाती है और इस दृष्टिसे उनकी संवेदना आधुनिक भाव-बोधसे अलग पड़ जाती है मध्ययुगीन रोमान्ससे प्रेरित जान पड़ती है। 'पूर्णिमाका चाँद' का अनुभव कवि 'गल रहे आसमान' तथा 'पीछे गुम्बदोंसे उभरते हुए दरिया' के रूपमें करता है पर 'झिलमिलाते स्वप्न जैसे गाँव' की कल्पनामें छायावादी स्वप्निल सौन्दर्यका आभास मिलता है। प्रायः कवि प्रकृतिके प्रभावात्मक बिम्ब-चित्र प्रस्तुत करता है परन्तु अधिकांशमें प्रणय वासना भावावेश सौन्दर्याकांक्षा उद्वेग आशा तथा करुणा आदि भावोंकी व्यंजना भी सन्निहित है। रोमैण्टिक प्रवृत्ति तथा प्रयोगवादी नाटकीय भावाभिव्यक्तिमें यही अन्तर हम पाते हैं कि इन

अस्फुट विशृंखल और विगत ( कभी-कभी ) बिम्ब-विधानोंकी अस्पष्टता छायावादी रहस्य भावनाके समान सारे वातावरणको आर्द्र आकर्षणसे भर देती है। 'एक पीली शाम' के चित्रमें 'पतझरका जरा अटका हुआ पत्ता' एक अनुभवका वस्तुपरक बिम्ब प्रस्तुत करता है और उसके साथ

अब गिरा अब गिरा वह अटका हुआ आँसू
सान्ध्य तारक-सा
अतल में।

इस बिम्बका पूर्ण संयोजन है क्योंकि सन्ध्या-तारेका पतझरके पत्ते-सा अटका होना और उसकी 'अब गिरा अब गिरा' की स्थिति पूरी कविताको आन्तरिक संगति देती है। पर इनके बीच 'आँसू' और उसके गिरनेकी स्थितिकी कल्पना सारे चित्रको एक भिन्न सम्भ्रम प्रस्तुत कर देती है और फिर 'एक पीली शाम' का अनुभव अलग पड़ जाता है अर्थात् शाम एक पूर्व भावकी मात्र पीठिका रह जाती है और 'भावनाओंमें शान्त क्लान्त हारा-सा मूक कम्पन' प्रमुख हो जाता है।

प्रायः प्रयोगशील प्राकृतिक अनुभूतिपरक बिम्ब-विधानोंमें भावकोल्लासका मोह नहीं छोड़ पाते। इस कारण प्राकृतिक वस्तुपरक अनुभवके स्थानपर कविता भावारोप प्रधान हो जाता है और कविताका प्रतीकात्मक संयोजन या उसकी आन्तरिक संगति शिथिल हो जाती है। 'दूब' 'सागर-तट' की अपेक्षा अधिक छोटी कविताओं 'सुबह' तथा 'रात्रि' में इस दृष्टिसे अधिक पूर्ण संगति है। 'दूब' में

पलकों पर ढीले-ढाले
तुम्हारे फूल-से पाँव
मानो भूल कर पड़ते
हृदय के सपनों पर मेरे!

इस बिम्बका भाव सारे अनुभवको एक भिन्न दिशामें ले जाता है। 'सागर तट' के अन्तमें कवि एक ऐसा बिम्ब दे देता है।

चाँदनी की उँगलियाँ चंचल
क्रोशिया से बुन रही थीं चपल
फेन झालर बेल मानो।

जो मूल अनुभवसे किंचित् विमुख करता है, पर भावावेगको बचा है यह बिम्ब अन्यत्र कविताके संघटनमें संयोजित हो सका है। 'सुबह' एक ही बिम्ब पूरे अनुभवको व्यक्त करनेमें सफल हुआ है

था कि सिकुड़ा हुआ बैठा था जो पत्थर
सजग-सा होकर पसरने लगा
आपसे-आप।

ऐसी प्रकृति सम्बन्धी कविताओंकी स्थिति अलग है, जिनमें प्रकृतिके माध्यम मानवीय ऐन्द्रिक तथा मानस सौन्दर्यकी आकांक्षा तथा रोमैण्टिक भावावेश व्यंजित हुआ है और इनको प्रेम तथा सौन्दर्यके काव्यके रूपमें माना जा सकता है। इस दृष्टिसे 'बसन्त आया' एक प्रेम-प्रणय तथा यौवनोन्मादकी कविता है

यौवन की उमड़ती हुई वसुधाएँ
मन-मणि की गूँथी हुई कजर-कलियाँ
रस-रंग में भीगी हुई छायाएँ
रस-रंगमें माती हुई कामिनियाँ
फिर आयी बसन्त।

'धूप' में इसकी अपेक्षा अधिक सूक्ष्म स्तरपर प्रेम सौन्दर्य तथा प्रणय सम्बन्धी प्रभाव-बिम्बोंको संघटित किया गया है और सारा वातावरण

प्राकृतिक बिम्बोंसे निर्मित है। कहीं 'किसके पत्थरोंपर धूप पसरे सोती है', 'सपनोंके शहरोंमें शामें उतरती हैं', कहीं 'सूरजमुखी मीठी पुखराजियाँ लिपटती रहीं', 'कलियाँ फूलोंको हँसा रहीं' और कहीं 'कुमुदोंमें चन्दाका कोष शिथिल बिखर रही है, भीनी-भीनी सुगन्धियाँ या पानीकी माटी और मीत पूजती पुलकियाँ लिये जाय'। इन भाव-बिम्बोंके साथ 'एक निर्जनाकाशका प्रसार', 'समय दुपहरीमें मक्खन-सा घुलना', 'मौसमकी बोतल दूध सरकाना', 'यौवनके फूलोंका अनजान होना', 'मगन-मगन मोतियों बरसाते हुए बादल', 'कानोंमें गुनगुनाना', 'मिल मिल मिलकर गाना' और 'मन मन मैनकी पाखोंपर हाथोंसे हाथ थपथपाना' आदि मानवीय भाव व्यञ्जनाओंका संकेत करनेवाली क्रियाएँ संयोजित हैं। इसी प्रकार 'मसाला मिस्त्र' नामक कविता-में प्रकृति और मानवीय भावोंको एक ही प्रभाव-बिम्बमें संयुक्त कर दिया गया है। एन्द्रिय-सौन्दर्य और प्रकृतिका भाव-सौन्दर्य बिम्बोंमें मिल-जुलकर रोमैण्टिक प्रभावको पैदा करते हैं और ये बिम्ब-चित्र कल्पना-विलासमें व्यापक हो गये हैं। कभी यह रुमानी भावुकता बहुत सादगीके साथ प्रस्तुत की गयी है जैसे 'चाँदसे चाँदी-सी रातें' कवितामें।

प्रारम्भसे शमशेरमें व्यक्ति और समाजको लेकर अन्तर्द्वन्द्व रहा है और इसका कोई समुचित समाधान सामान्य स्तरपर वह नहीं कर सके हैं। इस अन्तर्द्वन्द्वका उन्होंने भावुकता, भावावेग, शुद्ध कवि-दृष्टि, सामाजिक यथार्थकी स्वीकृति, सामाजिक दायित्वके समर्थन तथा विरोधी तर्कों और शैलियोंके प्रयोगसे उत्पन्न आवरण तथा चमत्कारिक प्रभावसे सुलझानेका निरन्तर प्रयास किया है। अकेलेपन और आत्मिक अनुभवके स्तरपर कभी-कभी कवि व्यक्तिके इस एकाकीपनको समाजके समक्ष स्वीकारता है:

> मैं समाज तो नहीं; न मैं कुल
> जीवन;

कान्तियोंके समान अपने बिम्बविधानमें अनुभूतिके सूक्ष्म तथा तात्विक स्वरूप को व्यंजित करनेका प्रयत्न करते हैं। अनुभूतिकी सघनतामें व्यक्तित्व और प्रकृति एक ही प्रतीक-योजनाके अंग हो जाते हैं

एक नौका आइना
कपास-सी यह चाँदनी
और अन्दर धँस रहा हूँ मैं
इसी के महत्त्व के मौन में।

यहाँ व्यक्तित्वकी यह अनुभूति प्रकृति तथा अन्य बिम्ब-विधानोंके साथ एकरूप हो सकी है कविता अपने आन्तरिक संयोजनमें उत्कृष्ट बन पड़ी है। 'एक मौन' में ऐसी ही सफल योजना और संगति है

सोने के सागर में अहरह
एक नाव है
( नाव वह हमारी है )
सूरज का गोल पाल संध्या के
सागर में अहरह
डोलता है
बहता है—

'घनीभूत पीड़ा' ( एक सिम्फ़नी ) अतियथार्थवादी चित्र प्रभाव-बिम्बोंके आधारपर लिखी गयी एक लम्बी रचना है जिसमें रेखाओंके आंगिक बिम्बों द्वारा ध्वनि तथा वर्ण-बिम्बोंमें सामंजस्य स्थापित किया गया है और स्फुट तथा निर्गुम्फित बिम्ब कल्पनाको उत्तेजित करते हैं। परन्तु कवितामें अस्पष्टताका वातावरण अर्थकी व्यंजनाको प्रसार देनेमें सहायक होने तथा अनुभवकी सघनता तथा गहराई देनेकी अपेक्षा ऐन्द्रजालिक प्रभाव अधिक उत्पन्न करता है, इसके अतिरिक्त रोमैण्टिक अनुभवके निहित संकेतोंमें

फिर क्यों
दो बाहुओं के तार
उसे महज़ उकसा रहे हैं ?

कभी प्रभाव-बिम्बोंके साथ एक प्रत्यक्ष स्थितिसे समस्त कविताको संवेदित किया गया है :

आज बचपन का
उदास माँ का मुख
याद आता है ।

अन्तमें इस प्रकारका भावात्मक संकेत समस्त कविताको कभी निश्चित विराम बोध भी देता है, जो उसकी भाव-बोधकी सम्भावनाके लिए बाधक भी माना जा सकता है । 'ये लहरें घेर लेती हैं' का अन्तिम भाव संकेत ऐसा ही है :

अनगिन व्यथा भर सहसा
कौन भाव
बिखर गया इन सब पर ?

इससे कविता संघटित हुई है, पर उसकी सम्भावना सीमित भी हो गयी है । 'एक मौन' का प्रभाव-चित्र अपने अनुभवमें पूर्ण उतरा है, यह अलग बात है कि कविके अनुभवमें रोमांसका मूड व्यंजित हो गया है । 'सीम और नाखून' तथा 'सिगरेटका खून पीती थी मैं' में कविने बिम्बोंका स्पष्ट विभंजक संयोग किया है, सम्भवतः इसीलिए उसने इन्हें सुर्रियलिस्ट चित्र माना है । पर इस प्रकारके प्रयोगसे वैचित्र्यकी सृष्टि अवश्य हुई है, अनुभवकी आन्तरिक एकतामें किसी प्रकारकी गहराई नहीं आ सकी है और न अर्थकी व्यंजनामें सम्पन्नता ही आयी है ।

ऐंठी हुई जकड़ की डार सी
नन्ही सड़कें
न जाने कब छिपट जायें।
प्यास दौब की झुलवारी में रह
हरे पड़
कब बाँहें बढ़ा अपने कम्पई हाथों से
पात बसन्त का पुकारत रह जायें।
कौन जाने हम-तुम
बहुत बस कब
हँसने में शर्मायें।

उपर्युक्त कवितामें प्रस्तुत विषय और उसको व्यंजित करनेकी शैली अपने-आपमें महत्त्वपूर्ण नहीं है। उसकी सार्थकता इसी बातमें है कि इसके द्वारा कवि अपने सर्जनात्मक अनुभवको विशदीकृत (एक्सप्लिसिट) ढंगसे कह सकता है। कोई भी जीवनकी यथार्थ स्थिति नये कविको अनेक भावों-से संवलित कर सकती है। परन्तु वह आलम्बन आश्रय उद्दीपन संचारी आदिक वस्तुपरक आधारपर न कोई निरपेक्ष रस-दशा उत्पन्न करना चाहता है और न प्रभावात्मक शैलीमें पाठकमें उस भावनाको तीव्रताके साथ व्याप्त करनेका उपक्रम ही करता है। क्योंकि इस प्रकारकी पद्धतियों-से नया कवि अपने उद्देश्यमें सफल नहीं हो सकता। वह तो सम्पूर्ण अनुभवको अर्थात् अपने सर्जनात्मक अनुभवको उसकी समग्र संवेदनशीलताके साथ इस प्रकार प्रस्तुत करता है कि पाठक उसका सक्रिय सहभागी हो सके।

अपने अनुभवको सीधे व्यक्त करनेमें तथा पाठकको उस तक पहुँचानेमें कविको काफी आत्मनियन्त्रण करना पड़ता है जिससे वह न स्वयं किसी भावप्रवाहमें बह जाये और न अपने पाठकको भावातिरेक या भावावेगकारी

है। विपिनकी इस कवितामें निमग्नता, एकाकीपन, निस्सहायता तथा आत्म-निग्रह आदि भावोंको एक अनुभवमें समेट लिया गया है :

अपने कमरे को बन्द कर
दीवारों पर भयानक आकृतियाँ खींचकर
जहाँ वातायन नहीं है वहाँ से
बाहर देखने का प्रयत्न कर
फ़र्श पर लकड़ियों से अखाड़ा बना
उसके बीच खड़ा
बिना आस्तीन का कोट पहन
मैं दुःखी असामाजिक अकेला ग़रीब
कब से हिसाब लगा रहा हूँ
कि हज़ार आँखें रोयें एक बार
और एक आँख रोये हज़ार बार
तो कौन-सा दुःख ज़्यादा है ?

यह निष्कर्षण करता है, इसलिए नहीं कि उसका कथ्य ही सीमित है, उसका अनुभव ही संकुचित है। वरन् बात इसके विपरीत है। कवि जब अनुभवको महत्त्व देता है, कविताको भावात्मक प्रतिक्रियाके रूपमें स्वीकार नहीं करता, तब उसके अनुभवके क्षणके परिवेशमें उसके जीवन का बहुत बड़ा विस्तार आ जाना स्वाभाविक है। आजकी कवितामें क्षण सम्बन्धी आलोचना करनेवाले प्रायः क्षणके अर्थको समझनेमें भूल करते हैं। इसी कारण क्षणके अनुभवका अर्थ प्रायः सीमित, संकुचित, भूत भविष्यसे कटा हुआ तथा वर्तमान अनुभव लेते हैं। जब वस्तुओं तथा स्थितियोंकी प्रतिक्रियाओं तथा प्रेरणाओंसे हटकर कवि सीधे उनके अनुभवोंको सर्जन प्रक्रियामें ग्रहण करता है, उस समय क्षणका महत्त्व अपने-आपमें निर्धारित हो जाता है। पर इस क्षणके अनुभवमें अतीत, वर्तमान, भूत, उसमें सारा

उपर्युक्त वैज्ञानिक दृष्टिके विकासके साथ ही वस्तुओं या स्थितियोंका रहस्यात्मक रोमैण्टिक या काल्पनिक भावप्रवणताके साथ ग्रहण करना सम्भव नहीं रह गया है। यह दूसरी बात है कि कोई अपने बचपनको छोड़नेसे इनकार कर दे या कैशोरावस्थासे आगे बढ़ना न चाहे अथवा स्वप्नोंमें जीना चाहे। यद्यपि आजके जीवनकी टकराहट इसकी मुक्ति देगी इसमें सन्देह है। अतः आजके कविका प्रत्यक्ष सहज बोध (कॉमन सेन्स) का है, वह स्थितियोंका वस्तुके साधारण विवरणमें स्वीकार करता है। परन्तु इस प्रकारके विवरणोंका सामान्य विषय (कॉमन प्लेस)के स्तरसे उठाकर संघटित अनुभवका अंग बनाना आजके कविका प्रयत्न है। उसको प्रत्यक्षीकरणकी यह सरल तथा सहज-बोध शैली आधुनिक काव्यात्मक मनोभावके जितने निकट तथा अनुकूल है उतना ही इसमें खतरा है कि काव्य-वस्तु मात्र सामान्य विषय न रह जाये। इसी कारण ऊपरसे नयी कविता लिखना जितना आसान जान पड़ता है उसकी उपलब्धि उतनी ही कठिन है। इस अन्तरको हृदयंगम न करनेसे कई नये कवि अनेक बार अपनी वस्तुको काव्यानुभूतिके स्तर तक उठा नहीं सके हैं। विविधमें इसकी गणना है यह अलग बात है कि कविको समान सफलता सर्वत्र नहीं मिल सकी है। पर यह भी है कि उसने अपने असफल प्रयोगसे सफल उपलब्धिका मार्ग अन्वेषित किया है।

यही बात विविध विसंगति (एब्सर्डिटी) सम्बन्धी प्रयोगोंके बारेमें भी कही जा सकती है। नये कवियोंमें अनेकने विसंगतिका प्रयोग किया है। ऊपरसे काव्यमें विसंगतिका प्रयोग कौतुक वैचित्र्य मंसौमके द्वारा ध्यान आकर्षित करना तथा चोट पहुँचाकर व्यंग्य ग्रहण करनेके लिए जान पड़ता है। और अधिकांश कवियोंने नयेपनके आग्रहसे इसका प्रयोग इसी उद्देश्य तथा स्तरपर किया है। पर वस्तुतः विसंगति वैज्ञानिक दृष्टिसे भी सम्बद्ध है। हम जानते हैं कि वस्तुके प्रत्यक्ष और तात्विक ज्ञानमें अन्तर है। कविता स्वयं वैसे भी ज्ञान नहीं अनुभव है, फिर जब प्रत्यक्ष तथा तात्विक

परम्परागत संस्कार जिस प्रकार वस्तुकी शैलियोंको निर्धारित कर देता है उसी प्रकार अनुभवकी कोटियोंको निश्चित करता है। किसी भी युगमें परिवर्तित सौन्दर्यबोधके कारण उस युगके कविको भाषा तथा शिल्पकी पिछली परम्पराओंसे विच्छिन्न होना पड़ता है और साथ ही अपना भिन्न मार्ग खोजना होता है। इस संक्रान्तिकी स्थितिमें कवि भाषासम्बन्धी साहसिक प्रयोग करता है जिसका अपना स्वयं आकर्षण है। विपिनके सामने यह समस्या रही ही नहीं है। अतः जहाँ वह सफल हुआ है वहाँ सहज ही और जहाँ असफल हुआ है वहाँ कोई चमक या आकर्षण भी उत्पन्न नहीं कर सका है। यह अलग बात है कि साहसिक प्रयोग-द्वारा मार्जित करना कविताका उद्देश्य नहीं हो सकता।

भाषाके साथ शिल्पका प्रश्न उठता है। काव्यको वस्तु सम्बन्धी दृष्टिके साथ शिल्पका प्रश्न जुड़ा है। पिछले काव्यमें उपमानों तथा प्रतीकोंका जैसा प्रयोग हुआ है अथवा जिस पद्धतिसे लाक्षणिक तथा व्यंजक अर्थ ग्रहण किया जाता रहा है उसकी एक निश्चित परम्परा बन गयी है। वस्तुतः ये शैलियाँ अनुभवको भावनाओंकी प्रेरणाके रूपमें मानकर चलती हैं इस कारण अनुभवकी आधाररूप वस्तु-स्थितियोंका महत्त्व इनमें स्वतः सिद्ध हो जाता है। नया कवि भावनाओंको अनुभवके अन्तर्गत स्वीकार कर उसे ही काव्य रचनाकी प्रक्रियामें ग्रहण करनेका उपक्रम करता है। इस स्थितिमें उसके लिए पिछली काव्यशैलियाँ अनुपयोगी सिद्ध होंगी। पिछले प्रयोग बार-बार उभरकर तथा उसके पाठककी परम्परागत अनुभवोंकी ओर खींचते रहेंगे अतः कवि इन प्रयोगोंके माध्यमसे अपने अनुभवको व्यक्त करनेमें असफल होता रहेगा।

इस स्थितिमें नया कवि काव्य-व्यंजनाकी नवीन शैलियाँ विकसित करता है जिनका संकेत ऊपर किया गया है। इस प्रकारकी व्यंजनामें जीवनसम्बन्धी आधुनिक दृष्टि तथा उसपर आधारित सौन्दर्यबोधको व्यक्त करनेकी शक्ति है। इस व्यंजना शक्तिके अपरिचित लगनेका कारण प्रायः

इस नवीन दृष्टि तथा बोधकी प्रगल्भताकी कमी है। और वह इसी कारण परम्परागत उपमानों तथा प्रतीकोंकी सौन्दर्यमूलक तथा अतिशयोक्तिपूर्ण भावनाके स्थानपर साधारण जीवनके सहज प्राप्य नये उपमानों तथा प्रतीकों का उपयोग करता है। इनके माध्यमसे कवि कल्पनाको नया विस्तार प्रदान करता है, अनुभवके शब्द-बोधके लिए कल्पनाका तत्त्व सदा अनिवार्य है। साथ ही इनसे जीवनका सम्बन्ध अनुभूतिके स्तरपर स्थापित होता है। जहाँ से साधारण जीवनसे ग्रहण किये गये उपमान तथा प्रतीक अपने प्रयासमें मात्र वैचित्र्य और कौतूहलकी सृष्टि करते हैं, नयी कविताका उद्देश्य असफल होता है। विपिनके इस प्रकारके प्रयासमें इसको समझा जा सकता है:

घोड़ी-सी बुद्धि और
बड़ा-सा भारी दिमाग ले
विषय के प्रचारक
मंच पर चढ़ हा
टीन के झुनझुने की तरह
अपना सिर हिलाने डुलाने और बजाने लगे
चार माइक भरमी गरम उगल
वक्ता और श्रोताओं के बीच
प्रश्न-चिह्न-सा खड़ा
एक मुद्रा में उनको देखता रहा
और सोचता रहा उन सभी के बारे में
जो उनसे ले अब तक उन
न जाने क्या-क्या समझा गए।[1]

इस कवितामें 'टीनका झुनझुना' का उपमान रूपमें तथा 'माइक' का प्रतीक रूपमें प्रयोग वैचित्र्यका द्योतक नहीं हुआ है। इनके माध्यमसे कवि

आधुनिक जीवनकी कल्पनाका विस्तार उद्घाटित किया है। यह कल्पना भी अपने-आपमें मान्य नहीं मानी जा सकती जबतक कि वह कविताके काव्यात्मक अनुभवकी आन्तरिक संगतिका अंग नहीं हो जाती। यह अनुभवकी आन्तरिक संगति नयी कविताकी विशिष्टता है और इसकी उपलब्धि आजकी कविताकी सफलता है। इसको स्थितियोंकी और भावनाओंकी संगतिसे अलग करके समझा जा सकता है। आजकी कविता स्थितियों तथा भावनाओंमें अपनेको नहीं बाँधती इसलिए अनुभवकी आन्तरिक संगतिमें ही वह सफल हुई है। विपिनका भाषा शिल्प तथा विषयका अत्यन्त साधारण स्तरपर उठकर इसी अनुभवकी आन्तरिक संगतिके बलपर कविता बनानेमें अनेक बार सफलता मिली है। पर जहाँ यह ऐसा नहीं हो सका है, वहाँ अनुभवके स्थानपर कथ्य या शिल्प प्रधान हो जाता है। उपर्युक्त कविताओंमें आन्तरिक संगतिका अपेक्षित निर्वाह नहीं हो सका है

अजमा उड़ गया
आता और बसता चले गये
दीवारें खड़ी ताकती रहीं
वह सब इतवार
जो आदमी न इतना मेहमान न
बनाये और जगाये थे
सहसा बजार हो गये।

कविताके इस स्थल तक संघटन रक्षित है पर आगे

बिजली के खम्भों में घुसा
माइक न जाने समय
शहर का दीवारों में कहा
आज सब थक गये हैं
कल बगला चढ़ेंगे

वर्तमान युगकी संवेदनशीलता विकसित हो। यह कविता परम्परागत शिल्प-विधानों तथा बाह्य मानदण्डोंसे इस सीमा तक मुक्त हो चुकी है और आन्तरिक तथा संरचनात्मक संगति तथा संघटनापर इस सीमा तक आश्रित हो गयी है कि एक तो परम्परागत तथा बाह्य नियमोंके आधारपर इसका विवेचन किया ही नहीं जा सकता और यदि बाह्य मानदण्डोंके आधारपर कुछ कहनेका प्रयत्न किया भी जाये तो उससे ऐसे हास्यास्पद परिणाम निकलेंगे जिनकी प्रायः नयी कविताके बारेमें चर्चा की जाती है। अतः नयी मनोवृत्तिके पाठकको यह संस्कार इन कविताओंसे मिल सकेगा जिससे वे इस कोटिकी उत्कृष्ट रचनाओंके भावबोधके गहन स्तरों तक पहुँच सकें और पुनः नये कवियोंकी सम्भावनाओं तथा उपलब्धियोंकी खोज इन्हीं पाठकों (आस्वादकों) की संवेदनशीलताके आधारपर हो सकेगी। वस्तुतः यह स्थिति अन्योन्याश्रित है।

o